एक ही वस्तु में विवक्षावश विधि निषेध आदि द्वारा, परस्पर अविरुद्ध धर्मों, का जिससे ज्ञान हो उसे सप्तभंगी कहते हैं। यहाँ 'अविरुद्ध' यह खास ध्यान में रखने योग्य है। 'रामरत्न' 'रमेश' से बड़ा है और उससे छोटा भी है। इस वाक्य में बड़ेपन और छोटेपन, इन दोनों धर्मों का समावेश एक 'रामरत्न' में किया गया है। परन्तु यह समावेश प्रमाणिक नहीं कहा जा सकता। क्योंकि इस प्रकार का बड़ापन और छोटापन परस्पर विरुद्ध है। जो जिससे बड़ा है यह उसी से छोटा नहीं हो सकता। अतः अनेक धर्मों का एक ही वस्तु में समावेश होने पर भी इसे सम्यक् अनेकान्त नहीं कह सकते—यह मिथ्या अनेकान्त है।

अच्छा, अब उपर्युक्त वाक्य को यों बदल दीजिये-'रामरत्न रमेश से बड़ा है और हीरालाल से छोटा है।' तो कुछ भी विरोध या असंगति इस वाक्य में नहीं रह जाती। इसका अर्थ यह हुआ कि रामरत्न में रमेश की अपेक्षा बड़ापन और हीरालाल की अपेक्षा छोटापन पाया जाता है। यह बात लोक में प्रसिद्ध है, सत्य है, यही उक्त सप्तभंगी के स्वरूप में 'अविरुद्ध' पद रखने का रहस्य है।

पाठक सोच सकते हैं कि बड़ापन और छोटापन परस्पर विरुद्ध से मालूम होते हुए भी कितनी स्पष्टता से एक जगह रहते हैं। यही हाल अन्य गुणों धर्मों का भी है। पहले पहल वे विरुद्ध जंचते हैं। पर गहरा विचार करने से एवं अपेक्षा को ध्यान में रखने से अविरुद्ध हो जाते हैं। यहाँ यह कहा जा सकता है, कि छुटपन और बड़प्पन तो आपेक्षिक धर्म हैं, अस्तित्व आदि नहीं। वे एक जगह कैसे रह सकते हैं? यह कहना ठीक नहीं है। क्योंकि धर्म सभी आपेक्षिक होते हैं। अब हम कहते हैं:—

कोई शब्द ही नहीं है जिससे पृथक् पृथक् सब धर्मों का कथन किया जा सकता हो, अतएव इस दृष्टि से वस्तु को अवक्तव्य शब्द से कह देना ही उपयुक्त होता है।

पर जैसे अवक्तव्य न मानना भूल है, उसी प्रकार एकदम (सर्वथा) अवक्तव्य मान लेना भी भूल ही है। क्योंकि यद्यपि वस्तु अवक्तव्य है, फिर भी वह 'अवक्तव्य' शब्द से तो कही ही जाती है। अवक्तव्य शब्द के द्वारा वक्तव्य होने के कारण वस्तु को कथंचित् अवक्तव्य कथंचित् वक्तव्य कहना चाहिए। वस्तु को अवक्तव्य भी मानें और अवक्तव्य शब्द से उसे कहते भी जाएं तो "मैं मौनी हूँ" इस कथन की तरह स्ववचन से ही बाधा आवेगी।

इस प्रकार एक ही वस्तु में अस्तित्व, नास्तित्व, अस्तित्वनास्तित्व और अवक्तव्यत्व रहना सिद्ध होता है। आगे के तीन भंग भी विवक्षा भेद से समझ लेना चाहिए। विस्तार भय से उनका स्पष्टीकरण नहीं किया जाता। इस प्रकार सप्तभंगी न्याय स्पष्ट हो जाता है।

ऊपर से यह सिद्धांत बड़ा ही विचित्र प्रतीत होता है, परन्तु वास्तविक सत्य इसी में है। हाँ इस में प्रयुक्त होने वाले अस्तित्व नास्तित्व आदि के अर्थों का ध्यान रखना चाहिए। सुप्रसिद्ध दार्शनिक प्लेटो ने कहा है—

When we speak of not being we speak, I suppose not of some thing apposed to being but only different.

अर्थात् "जब हम असत्ता (नास्तित्व) के सम्बन्ध में कुछ कहते हैं, तो मेरा ख्याल है कि हम सत्ता के विरुद्ध नहीं कहते-सिर्फ

बस, स्याद्वाद इस प्रकार परस्पर विरोधी प्रतीत होने वाले न्तु वास्तव में अविरोधी, धर्मों का एकत्र समन्वय करता है और इसीलिए कहा गया है कि जो विरोध का मथन करे वही स्याद्वाद है—" विरोधमथनं हि स्याद्वादः।"

**आक्षेप परिहार**—स्याद्वाद के वास्तविक स्वरूप की अनभिज्ञता एवं साम्प्रदायिक विद्वेष के कारण स्याद्वाद जैसे सार्वसिद्धान्त पर भी आक्षेप किये गये हैं। अब हम संक्षेप में उनका दिग्दर्शन करायेंगे।

अनेकान्त सर्वथा अनेकान्त है या किसी अपेक्षा एकान्त भी है? यदि सर्वथा अनेकान्त रूप ही है तो यही एकान्त हो गया। फिर यह सिद्धान्त, कि प्रत्येक वस्तु अनेकान्तात्मक है, ठीक नहीं अनेकान्त स्वयं अनेकान्त रूप नहीं है। यदि अनेकान्त को किसी अपेक्षा एकान्त भी मान लिया जाय तो एकान्त में जो दोष आते हैं वे सब यहां आजाएंगे। इतना ही नहीं, बल्कि सवाल फिर भी खत्म न होगा–अर्थात् आपने जो एकान्त अभी स्वीकार किया वह भी एकान्त रूप है या अनेकान्त रूप? इस प्रकार प्रश्न उठते ही चले जाएंगे। यह अनवस्था दोष अनेकान्त में आता है।

इसका समाधान यह है कि अनेकान्त न तो सर्वथा अनेकान्त रूप है न सर्वथा एकान्त रूप ही। बल्कि कथंचित् अनेकान्त रूप और कथंचित् एकान्त रूप है। अनेकान्त दो प्रकार का है (१) सम्यगनेकान्त और (२) मिथ्या अनेकान्त। इसी प्रकार एकान्त भी सम्यगेकान्त और मिथ्या एकान्त के भेद से दो प्रकार का है। जो प्रत्यक्ष अनुमान आदि प्रमाणों से अविरुद्ध अनन्त धर्मों का एक वस्तु में प्रतिपादन करे वह सम्यक्-अनेकान्त है। तथा जो प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों से विरुद्ध अनेक धर्मों का प्रति-

# :: विषयानुक्रम ::

# -0 प्राक्कथन 0-

हमें परम प्रसन्नता है कि धार्मिक शिक्षण के लिये कान्फरेन्स की ओर से तैयार की गई जैन पाठावली भाग ६ की यह द्वितीयावृत्ति कान्फरेन्स की सम्मति से श्री तिलोकरत्न स्था. जैन धार्मिक परीक्षा बोर्ड पाथर्डी द्वारा प्रकाशित की जा रही है। पाठ्यपुस्तक के रूप में जैन समाज ने पाठावली का जो मूल्यांकन किया है वह हमारे लिये हर्ष का विषय है।

बालकों को जैन संस्कृति और जैन-तत्त्वज्ञान का सरलता से बोध कराने के लिये ऐसे सर्वमान्य पाठ्य-क्रम की मांग कान्फरेन्स से होती रहती थी। फलस्वरूप यह पाठावली श्री धार्मिक शिक्षण समिति द्वारा श्री संतबालजी से तैयार कराई गई है।

बालक अपनी योग्यतानुसार उत्तरोत्तर धार्मिक ज्ञान प्राप्त कर सके इस तरह इस पाठावली के सात भाग किये हैं।

हम आशा करते हैं कि जहाँ २ अभी तक इस पाठावली को अपने पाठ्यक्रम में स्थान नहीं दिया गया है वहाँ २ सभी स्कूल, पाठशाला और छात्रालय यथाशीघ्र इसे अपना लेंगे और बालको के कोमल हृदय पर जैन संस्कृति की गहरी छाप डालने में सहायक बनेंगे।

आनन्दराज सुराणा M.L.A.

# :: प्रकाशकीय ::

बम्बई निवासी दानवीर धर्मप्रेमी श्रीमान् मगनलाल प्राणजीवन डोसी उत्साही और उदारस्वभाव के धार्मिक कार्यकर्त्ता थे। आप पाथर्डी परीक्षा बोर्ड के सरक्षक सदस्य थे और श्री अमोल जैन सिद्धान्तशाला तथा श्री रत्न जैन पुस्तकालय पाथर्डी को भी आपका अच्छा सहयोग प्राप्त है। आपने अपने रहने के गाव टकारा (सौराष्ट्र) में श्रावकों के धर्मध्यानार्थ उपाश्रय बनवाया है और भी अनेक तरह के दान धर्म आप सदैव किया करते थे।

दानवीर धर्मनिष्ठ श्रीयुत गोकुलदास शिवलालजी अजमेरा भी बम्बई में ही रहते हैं। आप भी पाथर्डी बोर्ड के सरक्षक सदस्य हैं। महासतीजी श्री रम्भाजी म० विदुषी श्री सुमति-कुवरजी म० के स० १९९८ में कांदावाडी (बम्बई) चातुर्मास के समय आमविल खाते में विशेष सहयोग देकर आपने उस खाते का प्रारभ कराया और २५०००) का दान देकर एक हॉस्पिटल भी बम्बई में खुलवाया है।

श्रीमान् मगनलालजी डोसी ने ५०१) रुपये और श्रीयुत गोकुल-दासजी अजमेरा ने अपने पुत्र श्री छबीलदासजी के स्मरणार्थ २५१) रुपये पाथर्डी परीक्षा बोर्ड के पुस्तक प्रकाशन विभाग में प्रदान किये हैं। आप दोनों महानुभावों के आर्थिक सहयोग से इस पुस्तक का प्रकाशन किया गया है। अत. आप लोग शतश. धन्यवाद के पात्र हैं।

बदरीनारायण शुक्ल

# धम्मसुत्तं

धम्मो मंगलमुक्किट्ठं अहिंसा संजमो तवो ।
देवा वि तं नमंसंति जस्स धम्मे सया मणो ॥१॥

अहिंसमसच्चं च अतेणगं च तत्तो य बंभं अपरिग्गहं च ।
पडिवज्जिया पंच महव्वयाणि चरिज्ज धम्म जिणदेसियं विदू ॥

पाणे य नाइवाएज्जा अदिन्नं पि न नायए ।
साइयं न मुसं बूया एस धम्मे वुसीमओ ॥३॥

जरामरणवेगेणं वुज्झमाणाण पाणिणं ।
धम्मो दीवो पइट्ठा य गई सरणमुत्तमं ॥४॥

अद्धाणं जो महंतं तु अप्पाहेओ पवज्जई ।
गच्छंतो सो दुही होइ छुहा-तण्हाए पीडिओ ॥५॥

एवं धम्मं अकाऊणं जो गच्छइ परं भवं ।
गच्छंतो सो दुही होइ वाहीरोगेहिं पीडिओ ॥६॥
अद्धाणं जो महंतं तु सपाहेओ पवज्जई ।
गच्छंतो सो सुही होइ छुहा-तण्हाविवज्जिओ ॥७॥

एवं धम्मं पि काऊणं जो गच्छइ परं भवं ।
गच्छंतो सो सुही होइ अप्पकम्मे अवेयणे ॥८॥

# विणओ

मूलाओ खंधप्पभवो दुमस्स खंधाउ पच्छा समुवेंति साहा।
साहाप्पसाहा विरुहंति पत्ता तओ य से पुप्फं फलं रसो य ॥

एवंधम्मस्स विणओ मूलं परमो से मोक्खो।
जेण कित्तिं सुयं सिग्घं निस्सेसं चाभिगच्छइ ॥२॥

अह पंचहिं ठाणेहिं जेहिं सिक्खा न लब्भइ।
थम्भा कोहा पमाएण रोगेणाऽऽलस्सएण य ॥३॥

आणाऽनिद्देसकरे गुरूणमणुववायकारए।
पडिणीए असंबुद्धे अविणीए त्ति वुच्चइ ॥४॥

अभिक्खणं कोही हवइ पबन्धं च पकुव्वइ।
मेत्तिज्जमाणो वमइ सुयं लद्धूण मज्जई ॥६॥

पइण्णवादी दुहिल्ले थद्धे लुद्धे अणिग्गहे।
असंविभागी अचियत्ते अविणीए त्ति वुच्चइ ॥६॥

अह अट्ठहिं ठाणेहिं सिक्खासीलित्ति वुच्चइ।
अहस्सिरे सया दन्ते न य मम्ममुदाहरे ॥७॥

नासीले न विसीले न सिया अइलोलुए।
अकोहणे सच्चरए सिक्खासीलित्ति वुच्चइ ॥८॥

## विनय

वृक्ष के मूल से स्कन्ध (धड़) की उत्पत्ति होती है, स्कन्ध से शाखाएँ निकलती हैं, शाखाओं से प्रशाखाएँ फूटती हैं, इसके बाद पत्र, फूल, फल और रस उत्पन्न होता है। १

इसी तरह धर्म रूपी वृक्ष का मूल विनय है और इसका उत्कृष्ट रस मोक्ष है। विनय रूप से कीर्ति (रूपी पत्र) श्रुत (रूपी फूल) और सम्पूर्ण श्लाघ्य पद की प्राप्ति होती है। २

निम्नलिखित पाँच कारणों से जीव ज्ञान प्राप्त करने में असमर्थ होता है :- अहंकार, क्रोध, प्रमाद, रोग और आलस्य। ३

गुरुजनों की आज्ञा के अनुसार कार्य नहीं करने वाला, उनके समीप नहीं रहने वाला, उनके विपरीत वर्ताव करने वाला और अविवेकी-उनकी चेष्टाओं को (इंगित को) नहीं समझने वाला अविनीत कहा जाता है। ४

बारबार क्रोध करने वाला, प्रबंध करनेवाला, (एक दूसरे की गुप्त बातों को प्रकट करने वाला) मित्रता करके छोड़ देने वाला और शास्त्रों का ज्ञान करके अभिमान करने वाला (अविनीत कहा जाता है।) ५

अतिवाचाल, द्रोही अभिमानी, लोभी, इन्द्रियों को वश में नहीं करने वाला, प्राप्त वस्तुओं का विभाग न कर अकेला ही भोगने वाला और अप्रीति करने वाला अविनीत (असंविभागशील) कहा जाता है। ६

निम्न आठ कारणों से शिक्षाशील (ज्ञानी) कहा जाता है—

बारबार नहीं हँसने वाला, सदा इन्द्रियों का दमन करने वाला, मर्म (रहस्य) प्रकट न करने वाला, सदाचारी, अनाचार न करने वाला, अलोलुपी, क्रोध नहीं करने वाला और सत्य में अनुरक्त रहने वाला, शिक्षाशील कहा जाता है। ७-८

जहा सागडिओ जाण, समं हिच्चा महापहं ।
विसमं मग्गमोइण्णो, अक्ले मग्गम्मि सोयई ॥९॥
एवं धम्म विउक्कम्मं अहम्मं पडिवज्जिया ।
बाले मच्चुमुहं पत्ते अक्खे भग्गे व सोयई ॥१०॥
जहा य तिन्नि वाणिया मूल घेत्तूण निग्गया ।
एगोऽत्थ लहइ लाभं एगो मूलेण आगओ ॥११॥
एगो मूलम वि हारित्ता आगओ तत्थ वाणिओ ।
ववहारे उवमा एसा एव धम्मे वियाणइ ॥१२॥
माणुसत्तं भवे मूल लाभो देवगई भवे ।
मूलच्छेएण जीवाण नरग-तिरिक्खत्तणं धुवं ॥१३॥
जा जा वच्चइ रयणी न सा पडिनियत्तई ।
अहम्म कुणमाणस्स अफला जंति राइओ ॥१४॥
जा जा वच्चइ रयणी न सा पडिनियत्तई ।
धम्मं च कुणमाणस्स सफला जंति राइओ ॥१५॥
जरा जाव न पीडेइ वाही जाव न वड्ढइ ।
जाविंदिया न हायंति ताव धम्मं समायरे ॥१६॥

मरहिसि रायं ! जया तया वा,
मणोरमे कामगुणे विहाय ।
एक्को वि धम्मो नरदेव ! ताणं,
न विज्जई अन्नमिहेह किंचि ॥१७॥

—महावीरवाणी ६-१५

(९) जिस प्रकार गाड़ी वाला समान राजमार्ग को छोड़ कर गाड़ी को विषम मार्ग पर ले जाता हुआ धुरी के भग्न होने पर शोक करता है ।

(१०) इसी प्रकार जो अज्ञानी धर्म को छोड़ कर अधर्म को स्वीकार करता है वह मृत्यु के समीप आने पर धुरी के भग्न हो जाने से गाड़ीवान की तरह पश्चात्ताप करता है ।

(११) जिस प्रकार तीन व्यापारी मूल धन लेकर घर से निकले । एक लाभ प्राप्त करके आता है और एक मूल लेकर ही लौटा ।

(१२) तथा एक व्यापारी मूल धन को भी खोकर वापस आया । यह व्यावहारिक उपमा धर्म के सम्बन्ध में भी जानो ।

(१३) मनुष्य भव मूल धन के समान है और इससे देव-गति मिलना लाभ है । जो जीव नरक और तिर्यञ्च गति योग्य कर्म करते हैं वे निश्चय से अपने मूल धन को भी खो देते हैं ।

(१४) जो जो रात्रि व्यतीत हो जाती है वह वापस नहीं लौटती । ( गया हुआ समय वापस नहीं आता ) । अधर्म करने वाले जीवों की रात्रियां निष्फल जाती हैं ।

(१५) जो जो रात्रि व्यतीत होती है वह वापस नहीं लौटती । धर्म करने वाले जीवों की रात्रियां सफल होती हैं ।

(१६) जब तक बुढ़ापा पीड़ित नहीं करता, रोग नहीं बढ़ते और इन्द्रियों की शक्ति क्षीण नहीं होती तब तक धर्म का आचरण कर लेना चाहिए ।

(१७) राजन् ! मनोरम काम गुणों ( विषय-भोगों ) को छोड़ कर किसी समय ( जब कभी ) मरना तो पड़ेगा ही । हे नरदेव ! उस समय केवल धर्म ही त्राण रूप होगा, दूसरा कुछ भी शरण रूप नहीं होगा । —महावीर वाणी ६–१५

आणानिद्देसकरे गुरूणमुववायकारए ।
इंगियागारसंपन्ने से विणीए त्ति वुच्चइ ॥९॥

अह पन्नरसहि ठाणेहि सुविणीए त्ति वुच्चइ ।
नीयावित्ती अचवले अमाई अकुऊहले ॥१०॥

जस्संतिए धम्मपयाइ सिक्खे तस्संतिए वेणइय पउज्जे ।
सक्कारए सिरसा पंजलीओ कायग्गिरा भो! मणसा य निच्चं।
॥ ११ ॥

थंभा व कोहा व मयप्पमाया गुरुस्सगासे विणयं न सिक्खे
सो चेव उ तस्स अभूइभावो फलं व कीयस्स वहाय होइ ।
॥ १२ ॥

विवत्ती अविणीयस्स संपत्ती विणीयस्स य ।
जस्सेयं दुहओ नायं सिक्खं से अभिगच्छइ ॥१३॥

गुरु की आज्ञा के अनुसार कार्य करने वाला, गुरुओं के समीप रहने वाला, और उनके इंगितों को (चेष्टाओं को) समझने वाला विनीत कहा जाता है ( गंभीर ) । ९

जिन पन्द्रह स्थानों से सुविनीत कहा जाता है– नम्रवृत्ति, अचपल, अमायी (सरल) अकुतूहली । १०

अल्प: छोटी सी भूल को भी दूर करने वाला, क्रोध की वृद्धि न करने वाला प्रबन्ध (स्नेह-भंग) नहीं करने वाला, सब के साथ मित्रता करने वाला, शास्त्र पढ़कर अभिमान नहीं करनेवाला,

किसी के दोषों का भंडा फोड़ करने वाले मित्रों पर क्रोध नहीं करने वाला, अप्रिय मित्रों के लिए एकान्त में भी कल्याणकारी बोलने वाला,

कलह और झगड़ा-फसाद को छोड़ने वाला, ज्ञानी कुलीन, लज्जा रखने वाला और एकाग्र स्थित सुविनीत कहा जाता है १० ।

जिसके समीप धर्मशास्त्रों का अभ्यास करे उसके प्रति सदा विनय का प्रयोग करना चाहिए । हे शिष्य ! काय, वाणी और मन के द्वारा, विनय अंजलि जोड़ कर मस्तक झुका कर उसका सत्कार करना चाहिए । ११

जो अभिमान के कारण, क्रोध, के कारण, मद के कारण और प्रमाद के कारण गुरु के समीप विनय की शिक्षा ग्रहण नहीं करता है । (विनय नहीं करता है ) उसका यह कार्य उसी तरह उसके अहित के लिए होता है जिस प्रकार कीचक वृक्ष का फल उसके ही विनाश के लिए होता है । १२

अविनीत को होने वाली विपत्ति और विनीत को मिलने वाली सम्पत्ति (सुख) को इन दोनों को जिसने जान लिया है वही शिक्षा प्राप्त करता है । १३

महावीर वाणी ४९-५४

## तं वयं बूम माहणं

जो न सज्जइ आगन्तुं, पव्वयंतो न सोयई ।
रमइ अज्जवयणम्मि, तं वयं बूम माहणं ॥२०॥

जायरूवं जहामट्ठं, निद्धंतमल-पावगं ।
राग-दोस-भयाईयं, तं वयं बूम माहणं ॥२१॥

तवस्सियं किसं दंतं, अवचियमंस-सोणियं ।
सुव्वयं पत्तनिव्वाणं, तं वयं बूम माहणं ॥२२॥

तसपाणे वियाणित्ता, संगहेण य थावरे ।
जो न हिंसइ तिविहेणं, तं वयं बूम माहणं ॥२३॥

कोहा वा जइ वा हासा, लोहा वा जइ वा भया ।
मुसं न वयई जो उ, तं वयं बूम माहणं ॥२४॥

चित्तमंतमचित्तं वा, अप्पं वा जइ वा बहुं ।
न गिण्हाइ अदत्तं जे, तं वयं बूम माहणं ॥२५॥

दिव्व-माणुस-तेरिच्छं, जो न सेवइ मेहुणं ।
मणसा काय-वक्केणं, तं वयं बूम माहणं ॥२६॥

जहा पोम्मं जले जायं, नोवलिप्पइ वारिणा ।
एवं अलित्तं कामेहिं, तं वयं बूम माहणं ॥२७॥

## तं वयं बूम माहणं

( हम उसे ब्राह्मण कहते हैं। )

जो स्वजनादि में आसक्त नहीं होता है, प्रव्रजित होकर (कष्टादि के आने पर) शोक नहीं करता है, तथा जो महापुरुषों के वचनों में रमण करता है उसे हम ब्राह्मण कहते हैं। २०

जिस प्रकार शुद्ध किया हुआ सोना मैल रहित होता है इस प्रकार जो मल और पाप से रहित होता है तथा रागद्वेष और भय से परे होता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।२१

जो तपस्वी कृश-शरीरवाला, जितेन्द्रिय, तप के द्वारा मांस और खून को सुखा देने वाला, सदाचारी और कषायों को नष्ट करने से शान्ति में मग्न रहने वाला होता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं। २२

जो हलन-चलन करने वाले जीवों और स्थावर ( पृथ्वी अप, तैज, वायु और वनस्पति) जीवों को जानकर मन, वचन और काया से उनकी हिंसा नहीं करता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

जो क्रोध के वश,हास्य के वश, लोभ के वश,या भय के वश होकर मिथ्या भाषण नहीं करता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं।

सचित्त ( चेतना वाले पशु आदि ) या अचित्त, थोड़ा या बहुत जो बिना दिया हुआ (बिना हक का ) नहीं लेता है उसे हम ब्राह्मण कहते हैं। २५

जो देव मनुष्य और तिर्यंच सम्बन्धी मैथुन का मन, वचन और काया के द्वारा सेवन नहीं करता है उसे हम ब्राह्मण कहते हैं। २६

जिस प्रकार कमल जल में उत्पन्न होकर भी जल से लिप्त नहीं होता है इसी तरह जो काम भोगों में लिप्त नहीं होता है, उसे हम ब्राह्मण कहते हैं २७

अलोलुयं मुहाजीविं, अणगारं अकिंचणं ।
असंसत्तं गिहत्थेसु, तं वयं बूम माहणं ।।२८।।

जहित्ता पुव्वसंजोगं, नाइसंगे य बंधवे ।
जो न सज्जइ भोगेसु, तं वयं बूम माहणं ।।२९।।

न वि मुंडिएण समणो, न ओंकारेण बंभणो ।
न मुणी रण्णवासेण, कुसचीरेण न तावसो ।।३१।।

समयाए समणो होइ, बंभचेरेण बंभणो ।
नाणेण य मुणी होइ, तवेण होइ तावसो ।।३२।।

कम्मुणा बंभणो होइ, कम्मुणा होइ खत्तिओ ।
वइसो कम्मुणा होइ, सुद्दो हवइ कम्मुणा ।।३३।।

एवं गुणसमाउत्ता, जे भवंति दिउत्तमा ।
ते समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ।।३५।।

उत्तरा० अ० २५ में से

जो लोलुपी न हो, निर्दोष वृत्ति से जीवन निर्वाह करनेवाला हो, जो गृहस्थों में आसक्त न हो ऐसे अकिञ्चन (अपरिग्रही) त्यागी को हम ब्राह्मण कहते हैं २८

जो स्त्री पुरुष आदि के स्नेह पैदा करनेवाले पूर्व सम्बन्धों को, जाति-बिरादरी के मेल-जोल को तथा बन्धु-जनों को एक बार त्याग देने के बाद फिर उनमें किसी प्रकार की आसक्ति नहीं रखता दोबारा काम भोगों में नहीं फंसता उसे हम ब्राह्मण कहते हैं। २९

सिर मुंडा लेने मात्र से कोई श्रमण नहीं होता, 'ओम्' का जाप कर लेने मात्र से कोई ब्राह्मण नहीं होता, निर्जन वन में रहने मात्र से कोई मुनि नहीं होता, और न कुशा के बने हुए वस्त्र पहन लेने मात्र से कोई तपस्वी ही हो सकता है। ३१

समता से श्रमण होता है; ब्रह्मचर्य से ब्राह्मण होता है; ज्ञान से मुनि होता है; और तप से तपस्वी बना जाता है। ३२

मनुष्य कर्म से ही ब्राह्मण होता है, कर्म से ही क्षत्रिय होता है कर्म से ही वैश्य होता है, और शूद्र भी अपने कृतकर्मों से ही होता है। ( अर्थात् वर्ण-भेद जन्म से नहीं होता। जो जैसा अच्छा या बुरा कार्य करता है, वह वैसा ही ऊँचा नीचा हो जाता है ) । ३३

इस भांति पवित्र गुणों से युक्त जो द्विजोत्तम (श्रेष्ठब्राह्मण) हैं, वास्तव में वे ही अपना तथा दूसरों का उद्धार कर सकने में समर्थ हैं। ३५

## माणुस्सए भवे

माणुस्सए भवे अणेग जाइ-जरा-मरण-रोग-सारी
माणसपगाम-दुक्ख-वेयण-वसणसतोवद्दवाभिभूए, अ
अणितिए, असासए, संझब्भरागसरिसे, जलबुब्बुदसमा
कुसग्गजलबिंदुसन्निभे, सुविणगदंसणोवमे, विज्जुलया चं
अणिच्चे, सडण-पडण-विद्धंसणधम्मे, पुिं
अवस्स विप्पजहियव्वे भविस्सइ ।

## माणुस्सगं सरीरं

माणुस्सग सरीरं दुक्खाययणं, f
केत, अट्ठियकट्ठियं,
मट्ठियमई व

## मनुष्य भव

मनुष्यभव अनेक जन्म, जरा, मरण, रोग; शारीरिक-मानसिक अत्यत दुःख, वेदना, सकट, उपद्रवादि से व्याप्त, अध्रुव, अनित्य, अशाश्वत, संध्याकाल में आकाश के रंग के समान, पानी के बुल्बुले जैसा, कुशाग्रपर स्थिर जलबिन्दु जैसा स्वप्न दर्शन की उपमायोग्य, विद्युत्-सा चचल, अनित्य, सड़न गलन विध्वसन स्वभाव वाला; ऐसा यह मनुष्यभव पहिले या पीछे अवश्यमेव छोडने योग्य होगा, ( छोडना पड़ेगा ) ।

## मनुष्य-शरीर

मनुष्य शरीर दुःखायतन है, विविध व्याधियों का स्थान है, । हड्डी रूप काष्ठ से निर्मित, नसें और स्नायु जाल से वेष्ठित मिट्टी के बर्तन जैसा दुर्बल, अशुचि से परिपूर्ण, जिसका काय कभी पूर्ण न हो ऐसा, वृद्धत्वयुक्त, जीर्ण घर जैसा सडन-गलन विध्वसन स्वभाव वाला, पूर्व या पश्चात् अवश्य छोडने योग्य होगा, ( छोड़ना पड़ेगा ) ।

## मनुष्य के कामभोग

मानुष्य कामभोग अपवित्र, अशाश्वत, जिसमें से वमन, पित्त, श्लेष्म, शुक्र(वीर्य), लोहु श्रवता है; ऐसे शरीरमें मल, मूत्र, श्लेष्म,, सेडा (नाक का मैल), कै, पित्त, पीप वीर्य और लोहू से उत्पन्न होने वाले अमनोज्ञ दुर्गंधी मूल और सडे हुए वीर्य पूरित, मुर्दे के गन्ध सा उच्छ्वास और अशुभ निश्वास से लोगों को उद्विग्न करने वाला,

उद्विग्न करने वाला, बीभत्स, अल्पकालीन,
शरीर की अशुचि होने से दुःखरूप और अबुध
परिश्रम और दुःख से प्राप्त होने वाला, कटु फ
जले घास की पूली की तरह दुःख बन्ध वाला, मं
रूप ये काम भोग हैं।

## जयन्ती श्राविका के प्रश्न

उस काल में वह जयन्ती श्राविका श्रम
ओर से धर्म सुनकर, दिल में धार कर, हर्षित-सन
भगवान् महावीर को वन्दन— नमस्कार करतं
स्कार करके इस प्रकार बोलती है:-

प्र० -- हे भगवन् ! सोना अच्छा र

उ० —जयन्ती! कितनेक जीवों का
कितनेक जीवों का जगना अ

प्र० —हे भगवन्! ऐसा क्यों फरमा
का सोना अच्छा और कितनेक
है ?

जयंती ! जे इमे जीवा अहम्मिया अहम्माणुया अहम्मिट्ठा अहम्मक्खाई अहम्मपलोई अहम्मपलज्जमाणा अहम्मसमुदायारा अहम्मेण चेव वित्तिं कप्पेमाणा विहरंति, एएसिं णं जीवाणं सुत्तत्तं साहू। एएणं जीवा सुत्ता समाणा नो बहूणं पाणाणं भूयाणं जीवाणं सत्ताणं दुक्खणयाए सोयणयाए जाव परियावणयाए वट्टंति, एए णं जीवा सुत्ता समाणा अप्पाणं वा परं वा तदुभयं वा नो बहूहिं अहम्मियाहिं संजोयणाहिं संजोएत्तारो भवंति, एएसिं जीवाणं सुत्तत्तं साहू।

जयंती ! जे इमे जीवा धम्मिया धम्माणुया जाव धम्मेणं चेव वित्तिं कप्पेमाणा विहरंति एएसिं णं जाव जीवाणं जागरियत्तं साहू। एए णं जीवा जागरा समाणा बहूणं पाणाणं जाव सत्ताणं अदुक्खणयाए जाव अपरियावणयाए वट्टंति ते णं जीवा जागरमाणा अप्पाणं वा परं वा तदुभयं वा बहूहिं धम्मियाहिं संजोयणाहिं संजोएत्तारो भवंति। एए णं जीवा जागरमाणा धम्मजागरियाए अप्पाणं जागरइत्तारो भवंति, एएसिं णं जीवाणं जागरियत्तं साहू।

भगवतीसूत्र

– जयन्ती ! जो जीव अधर्मी, अधर्माचरण वाले, जिनको अधर्म ही इष्ट है, अधर्म कहने वाले, अधर्म देखने वाले, अधर्म में रुचि रखने वाले, अधर्म में आनन्द मानने वाले और अधर्म से जीविका करने वाले जीवों का सोना ही अच्छा है। ऐसे जीव सोये रहने पर बहुत से प्राणी भूत, जीव, सत्त्व को दुःख नहीं देते है, शोक नहीं कराते है यावत् सताप नहीं पहुँचाते है। ऐसे जीव ऊंघते होने से अपने को, दूसरों को और उभय को अधर्म के विविध कार्यों में नहीं लगाते हैं अतः ऐसे (अधर्मी) जीवों का ऊंघना (सोये रहना) अच्छा है।

जयन्ती ! जो जीव धर्मी हों, श्रुत रूप धर्म मार्ग में चलने वाले हों, यावत् धर्म नीति से आजीविका चलाने वाले हो, ऐसे जीवों का जागृत रहना अच्छा है। ऐसे (धर्मी) जीव जागृत रहने से यावत् सत्त्वों को दुःख-संताप नहीं देते है। (धर्मी) जीव जागृत रहते निज को, पर को तथा उभय (दोनों) को अनेक धर्म साधनों में जोड़ते हैं ऐसे (धर्मी) जीव जागृत होने से धर्म जागरिका द्वारा अपनी आत्मा को जागृत रखते है। ऐसे जीवो का जागृत रहना अच्छा है।

## तिण्हं दुप्पडियारं

तिण्हं दुप्पडियारं समणाउसो ! तं जहा :-

१ अम्मापिउणो

२ भट्टिस्स

३ धम्मायरियस्स

१ संपाओ वि य णं केइ पुरिसे अम्मापियरं सयपाग-सहस्सपागेहिं तेल्लेहिं अब्भगेत्ता सुरभिणा गंधट्टएणं उव्वट्टित्ता उदगेहिं मज्जावेत्ता सव्वालंकारविभूसियं करेत्ता मणोण्णं थालीपागसुद्धं अट्ठारस वंजणाउलं भोअणं भोआवेत्ता जावज्जीवं पिट्ठियाडिंसिया से परिवहेज्जा तेणावि तस्य अम्मापिउस्स दुप्पडियारं भवइ। अहे णं से तं अम्मापियरं केवलिपन्नत्ते धम्मे आघवइत्ता पन्नवइत्ता परूवइत्ता ठावइत्ता भवइ तेणामेव तस्य अम्मापिउस्स सुपडियारं भवइ।

२ समणाउसो! केइ महच्चे दरिद्दं समुक्कसेज्जा तएणं से दरिद्दे समुक्किट्ठे समाणे पच्छा पुरं च णं विउलभोगसमिए समण्णागए यावि विहरेज्जा तए णं से महच्चे अन्नया कयाइ दरिद्दे हुए समाणे तस्य दरिद्दस्स अंतियं हव्वमागच्छेज्जा तए णं से दरिद्दे तस्स भट्टिस्स सव्वस्स वि दलयमाणे तेणावि तस्स दुप्पडियारं भवइ । अहं णं से भट्टिं केवलिपन्नत्ते धम्मे आघवइत्ता पन्नवइत्ता ठावइत्ता

हे आयुष्यमन्त श्रमणों ! तीन प्रकार के दुष्प्रतिकार (जिसके उपकार का बदला देकर उऋण न हो सके ) हैं वे इस प्रकार –

१ माता-पिता का –
२ स्वामी ( मालिक ) का –
३ धर्माचार्य का –

१ प्रातःकाल में ही कोई पुरुष अपने माता-पिता को शत-पाक सहस्रपाक तैल से मालिस करके सुगन्धी पीठी लगा कर तीन प्रकार के पानी से स्नान करा कर सब प्रकार के वस्त्र-अलंकार से विभूषित करें और मनोज्ञ सुन्दर शुद्ध यथोचित पात्र में पकाये हुए १८ प्रकार के शाक वाला भोजन जीमा कर आजीवन अपनी पीठ पर बैठा कर फिरे उससे भी वह माता पिता का उऋण न हो सके, परन्तु यदि वह माता-पिता को केवली प्ररू-पित धर्म कहे, बतावे, प्ररूपे और उस (धर्म) में स्थापे (सन्मुख करे ) तो वह माता-पिता का सुप्रतिकार (उऋण) हो सकता है।

२ – हे आयुष्यमन्त श्रमणों ! कोई महापुरुष किसी दरिद्री को उन्नत (अच्छी) हालत में बनावे और दरिद्र पुरुष श्रीमन्त बनकर विपुल भोग भोगवे। ऐसे प्रसंगपर कदाचित् वह महापुरुष (जिसने दरिद्री को उन्नत बनाया था वह ) दरिद्र हो जावे तो वह दरिद्र ( जो अभी धनवान बना हुआ ) उस ( पूर्व उपकारी ) के पास तुरन्त आकर अपने स्वामी को अपना सर्वस्व अर्पण कर दे तथापि वह उसके उपकार का बदला दे नहीं सके, परन्तु उस स्वामी को केवली प्ररूपित धर्म कहे, समझावे, प्ररूपे, और उस (धर्म) में स्थापे-दृढ करे तभी वह स्वामी के उपकार से उऋण हो सके। सुप्रतिकार (बदला ) दे सके।

३ केइ तहारूवस्स समणस्स वा माहणस्स वा अंतियमेग
मवि आरियं धम्मं सोच्चा निसम्म कालमासे कालं
अन्नयरेसु देवलोएसु देवत्ताए उववन्ने । तए णं से देवे
धम्मायरियं दुब्भिक्खाओ वा देसाओ सुभिक्खं
साहरेज्जा कंताराओ वा निक्कंतारं करेज्जा दीहकालिएं
वा रोगातंकेण अभिभूयं समाणं विमोइज्जा तेणावि
धम्मायरियस्स दुप्पडियारं भव । अहे ण से तं ध-
म्मायरियं केवलिपण्णत्ताओ धम्माओ भट्ठं समाणं भुज्जो
केवलिपन्नत्ते धम्मे आघवइत्ता जाव ठावइत्ता भवइ तेणा
मेव तस्स धम्मायरियस्स सुप्पडियारं भवइ ।

–श्रीस्थानांग सूत्र

तृतीयस्थान १६३-१६४

## जो खणइ सो पडइ

इह आसि वसंतपुरे परोप्पर नेह.निब्भरा मित्ता
खत्तिय-माहण-वाणिय सुवण्णयार त्ति चत्तारि ॥ १

ते अत्थविढविणत्थ चलिया देसंतरं नियपुराओ
पत्ता परिब्भमंता भूमिपइट्ठंमि नयरंमि ॥ २ ॥

रयणीए तस्स बाहि उज्जाणे तरुतलंमि पासुत्ता ।

३— कोई तथारूप के श्रमण या मुनि से आर्य धर्म का एक भी वचन सुन कर हृदय में धार कर, मृत्यु समय काल करके कोई ऊंचा देवलोक में देव बना। तत्पश्चात् वह देव धर्माचार्य को दुर्भिक्ष वाले देश से सुभिक्ष प्रदेश में लावे, घोर अटवी से पार उतारे, दीर्घ काल की रोगता से छुड़ावे तदपि धर्माचार्य के उपकार का बदला चुके नहीं, परन्तु वो धर्माचार्य केवली-प्ररूपित धर्म से कदाचित् भ्रष्ट हुए हों तो उनको पुनः केवली-प्ररूपित धर्म कहे, यावत् धर्म पर स्थापे-स्थिर करे तभी धर्माचार्य का सुप्रतिकार (उपकार का बदला) हो सके।

ठाणांग सूत्र ठाणा ३

## जो खोदता है सो गिरता है।

वसन्तपुर नगर में परस्पर स्नेह से भरे हुए क्षत्रिय, ब्राह्मण, वणिक् और स्वर्णकार (सुनार) ये चार मित्र रहते थे।

वे धन कमाने के लिए अपने नगर से देशान्तर में जाने के लिए निकले और घूमते २ भूमिप्रतिष्ठित नगर में आये।

वे रात्रि में उस नगर के बाहर उद्यान में वृक्ष के नीचे सोये। उनमें से प्रथम प्रहर में क्षत्रिय जागता रहा।

पेच्छइ तइमाहाए चलंतमाणं सुवण्णपुरिसं सो ।
विम्हियमणेण भणियं अनेण सो एस अत्थोत्ति ॥ ४

कणयपुरिसेण भणियमत्थि अत्थो पर अणत्थजुओ ।
ता वत्तिएण वत्ता जइ एव ता अल अम्ह ॥ ५ ॥
बीए जामे जग्गइ माहणो सो वि पिच्छइ तहेव ।
तइयम्मि वाणिओ त दट्ठूण न लुद्धए तम्मि ॥६॥
जग्गइ चउत्थ जामे सुवण्णयारो सुवण्णपुरिसं तं ।
दट्ठूण विम्हियमणो भणइ इम एस अत्थो त्ति ॥७॥
पुरिसेण जंपियं एस अत्थि अत्थो परं अणत्थजुओ ।
जंपइ सुवण्णयारो न होइ अत्थो अणत्थजुओ ॥ ८ ॥
पुरिसो जंपइ तो किं पडामि ? पडसुत्ति जंपइ कलाओ
पडिओ सुवण्णपुरिसो छिंदइ सो अंगुलिं तस्स ॥ ९ ॥
खड्डाए पक्खित्तो सुवण्णपुरिसो सुवण्णयारेण ।
गोसंमि वलियया ते सुवण्णयारेण तो भणिया ॥१०॥
किं देसंतरभमणेण अत्थि एत्थावि इमो कणयपुरिसो
खड्डाइ मए खित्तो त गिण्हह विभज्जिउ सव्वे ॥११
तो सव्वे वि नियत्ता अंगुलिकणगेण भत्तमाणेउं ।
वणियो सुवण्णयारो य दोवि पत्ता नयरमज्झे ॥१२॥
चिंतियमिमेहिं हणिमो एलियमाहणमुए उवाएण ।
अम्हे चिय दुण्हि जणं होइ एसो कणयपुरिसो ॥१३॥

उस क्षत्रिय ने वृक्ष की शाखा मे लटकते हुए स्वर्ण पुरुष को देखा। आश्चर्य-चकित मन से वह बोला–" यही धन है " ।

उस स्वर्ण पुरुष ने कहा कि धन तो है लेकिन अनर्थयुक्त है। तब क्षत्रिय ने कहा कि यदि ऐसा है तो हमे नही चाहिये ।

दूसरे प्रहर में ब्राह्मण जागा । उसने भी उसी तरह स्वर्ण-पुरुष को देखा। तीसरे प्रहर में वणिक् जागा । वह भी उस स्वर्ण-पुरुष को देख कर उसमें लुब्ध नहीं हुवा।

चौथे प्रहर में सुनार जागा । उसने स्वर्ण-पुरुष को देखा। वह उसे देख कर आश्चर्यचकित होकर बोला कि यही धन है।

उस स्वर्ण-पुरुष ने कहा धन तो है मगर अनर्थयुक्त है, तब सुनार कहता है कि धन अनर्थयुक्त नही होता।

तब उस स्वर्ण पुरुष ने कहा- तो क्या गिरूं ? सुनार ने कहा-हाँ गिरो। स्वर्ण-पुरुष नीचे गिरा। वह सुनार उसकी अंगुलियों को काटता है ।

स्वर्णकार ने उस स्वर्ण-पुरुष को खड्डे में (सुरक्षित) रख दिया। प्रात.काल जब मित्र आगे जाने लगे तब सुनार ने कहा–

अब देशान्तरो में घूमने से क्या लाभ ? यहीं पर स्वर्ण पुरुष प्राप्त हो गया है । मैंने उसे खड्डे में रख दिया है। उसे लेकर सब आपस में बाँट लें।

तब वे सब लौट गये। उस कटी हुई अंगुली के स्वर्ण से भोजन लाने के लिए वणिक् और सुनार दोनों नगर में गये ।

उन्होंने सोचा कि यदि किसी उपाय से हम क्षत्रिय और ब्राह्मण पुत्र को मार डालें तो यह स्वर्ण पुरुष हम दोनो का ही हो जायेगा ।

घुत्तूण सय मज्झे समागया गहियकुसुमतंबोला।
खत्तिय-माहणजुगल विसमिस्स भोयण घेत्तुं ॥१४॥
ताहि हिएहिं न चेव चिंतियं कि चिरं ठिया मज्झे।
तुम्हे हि भणंतेहिं दुन्निवि सागेण निग्गहिया ॥१५॥
विसमिस्स भत्तं भुंजिऊण दिय-खत्तिया वि वावन्ना।
इअ एसा पाविट्ठो पाविज्जइ पावयसरेणं ॥१६॥

श्री जिनागमकथासंग्रह ९५-९७

## पण्होत्तराणि

सामाइएण भंते ! जीवे किं जणयइ ?
सामाइएणं सावज्जजोगविरइं जणयइ।

चउव्वीसत्थएण भंते ! जीवे किं जणयइ ?
चउव्वीसत्थएण दंसणविसोहिं जणयइ।

वंदणएणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

वंदणएण नीयागोयं कम्मं खवेइ। उच्चा गोयं कम्मं निबंधइ। सोहग्गं च णं अपडिहयं आणाफलं निव्वत्तेइ दाहिणभावं च णं जणयइ।

उन दोनों ने बीच में ही भोजन कर लिया। क्षत्रिय और ब्राह्मण दोनों के लिए विषमिश्रित भोजन और फूल-ताम्बूल आदि लेकर वापस आये।

नगर से बाहर रहे हुए ब्राह्मण और क्षत्रिय ने भी उसी प्रकार का विचार किया। इसलिए (उनके आते ही) तुमने नगर में इतनी देर क्यों लगाई? यों कह कर दोनों को तलवार से मार डाले।

विषमिश्रित भोजन खाकर ब्राह्मण और क्षत्रिय भी मर गये। इस तरह पापों के विस्तार से यह पापमय ऋद्धि प्राप्त की।

श्री जिनागमकथासंग्रह ६५-६७

## प्रश्नोत्तर

हे भगवन्! सामायिक से जीव को क्या फल प्राप्त होता है? सामायिक करने से मन-वचन और काय के व्यापार से निवृत्ति मिलती है? (सच्चा विश्राम-आत्मसंतोष प्राप्त होता है)।

हे पूज्य! चौबीस तीर्थङ्करों की स्तुति से जीव को क्या फल मिलता है? चौबीस तीर्थङ्करों की स्तुति करने से दर्शन-विशुद्धि (सम्यग्दर्शन की विशेष प्राप्ति और आत्म-दर्शन की विशुद्धि) होती है।

हे भगवन्! वन्दन करने से जीव को क्या लाभ होता है? वन्दन करने से नीच गोत्र का क्षय होता है और उच्च गोत्र का बंध होता है। सौभाग्य और आज्ञा का सफल सामर्थ्य प्राप्त करता है (अनेक जीवों पर नेता बनता है) और दाक्षिण्य भाव (विश्ववल्लभता) प्राप्त करता है।

पडिक्कमणेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

पडिक्कमणेणं वयछिद्दाणि पिहेइ। पिहियवयछिद्दे जीवे निरुद्धासवे असबल-चरित्ते अट्ठसु पवय उवउत्ते अपुहत्ते सुप्पणिहिए विहरइ।

काउसग्गेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

काउसग्गेणं तीयपडुप्पन्नं पायच्छित्तं विसोहेइ। विसुद्धपायच्छित्ते य जीवे निव्वुयहियए ओहरियभरुव्व भारवहे पसत्थज्झाणोवगए सुहं सुहेणं विहरइ।

पच्चक्खाणेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

पच्चक्खाणेणं आसवदाराइं निरुंभइ। पच्चक्खाणेणं इच्छानिरोहं जणयइ। इच्छानिरोहं गए णं जीवे सव्वदव्वेसु विणीयतण्हे सीइभूए विहरइ।

थय-थुइमंगलेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

थय-थुइ-मंगलेणं नाण-दंसण-चारित्तबोहिलाभं जणयइ। नाण-दंसण-चारित्त-बोहिलाभं संपन्ने य णं जीवे अंतकिरियं कप्पविमाणोववत्तिगं आराहणं आराहेइ।

धम्मसद्धाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

धम्मसद्धाए णं सायासोक्खेसु रज्जमाणे विरज्जइ। आगारधम्मं च णं चयइ। अणगारिए णं जीवे सारीरमाणसाणं

हे भगवन्! प्रतिक्रमण करने से जीव को किस फल की प्राप्ति होती है? प्रतिक्रमण करने से (स्वीकृत) व्रतों के छिद्रों (दोष-अतिचार) को ढांक देता है। व्रतों के छिद्रों को ढांक देने से जीव आस्रव को रोक कर निर्मल चारित्र वाला होता है। वह आठ प्रवचन माता में सावधान रहता है, संयमयोग से अलग न होता हुआ (संयम में) समाधिपूर्वक विचरण करता है।

हे पूज्य! कायोत्सर्ग से जीव को क्या प्राप्त होता है? कायोत्सर्ग से जीव भूत तथा वर्तमान काल के दोषों का प्रायश्चित्त कर विशुद्ध करता है। जैसे भारवाहक भार को उतार कर शान्तिपूर्वक विचरता है। इसी तरह प्रायश्चित्त से विशुद्ध बना हुआ जीव शान्तचित्त होकर प्रशस्त ध्यान में सुखपूर्वक विचरण करता है।

हे भगवन्! प्रत्याख्यान से जीव को किस फल की प्राप्ति होती है? प्रत्याख्यान से जीव नवीन पापों को रोक कर इच्छा का निरोध करता है। इच्छा का निरोध करने से सब पदार्थों में तृष्णारहित होकर वह परम शान्ति का अनुभव करता हुआ विचरता है।

हे भगवन्! स्तव-स्तुति मंगल से जीव को क्या फल मिलता है? स्तव-स्तुति मंगल से ज्ञान, दर्शन और चारित्र रूप बोधिलाभ प्राप्त करता है और ज्ञान दर्शन, चारित्र बोधिलाभ से सम्पन्न जीव सकल कर्मों का अन्त कर मोक्ष प्राप्त करता है अथवा कल्प विमानों वाली उच्च देव गति की आराधना करता है।

हे पूज्य! धर्म श्रद्धा से जीव को क्या फल प्राप्त होता है? धर्म श्रद्धा से जीव साता वेदनीय से प्राप्त सुखों के मिलने पर भी उनमें आसक्त नहीं होता है। वह गृहस्थाश्रम को छोड़ देता -

दुक्खाण छेयण-भेयण-संयोगाईणं वोच्छेयं करेइ। अव्व
बाहं च सुहं निव्वत्तेइ।

पायच्छित्तकरणेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

पायच्छित्तकरणेणं पावकम्मविसोहिं जणयइ। निर
इयारे यावि भवइ। सम्मं च णं पायच्छित्तं पडिवज्जमाणे
मग्गं च मग्गफलं च विसोहेइ। आयारं आयारफलं च
आराहेइ।

खमावणाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

खमावणाए पल्हायणभावं जणयइ। पल्हायणभावमुवगए
य सव्व-पाण-भूय-जीव-सत्तेसु मित्तीभावमुप्पाएइ। मित्ती-
भावमुवगए या वि भावविसोहिं काऊण निब्भए भवइ।

सज्झाएणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

सज्झाएणं नाणावरणिज्जं कम्मं खवेइ।

धम्मकहाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

धम्मकहाए निज्जरं जणयइ। धम्मकहाए णं पवयणं
पभावेइ। पवयणपभावेण जीवे आगमिसस्स भद्दत्ताए कम्मं
निबंधइ।

सुयस्स आराहणयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

सुयस्स आराहणयाए अन्नाणं खवेइ न य संकिलिस्सइ।

एगग्गमणसंनिवेसणयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

एगग्गमणसंनिवेसणयाए चित्तनिरोहं करेइ।

और अनगार (साधु) बन कर शरीर के और मानसिक दुखों का तथा छेदन भेदन संयोग वियोग आदि के दुखों का विच्छेद करता है और अव्याबाध मोक्ष सुखों को प्राप्त करता है ।

हे भगवन् ! प्रायश्चित्त करने से जीव क्या फल प्राप्त करता है । प्रायश्चित्त करने से जीव पाप कर्म की विशुद्धि करता है : अतिचार (दोष) रहित होता है शुद्ध मन से प्रायश्चित्त ग्रहण करने से कल्याण मार्ग और उसके फल को विशुद्ध करता है और वह चारित्र और उसके फल मोक्ष को आराधना करता है।

हे भगवन् ! क्षमापना करने से जीव को क्या फल मिलता है? क्षमापना करने से चित्त में आह्लाद (प्रमोद) उत्पन्न होता है । आह्लाद भाव को प्राप्त जीव सब प्राण-भूत-जीव और सत्वों के प्रति मित्रता प्राप्त करता है । सब जीवों के प्रति मैत्री भाव रखने वाला जीव अपने भावों की विशुद्धि कर निर्भय हो जाता है।

हे भगवन् ! स्वाध्याय से जीव को क्या लाभ होता है ? स्वाध्याय से जीव ज्ञानावरणीय कर्म का क्षय करता है ।

हे भगवन् ! धर्मकथा से जीव को किस फल की प्राप्ति होती है । धर्मकथा से जीव कर्मों की निर्जरा करता है । धर्मकथा से प्रवचन की प्रभावना करता है । प्रवचन की प्रभावना करने से जीव भविष्य के लिए शुभ कर्मों का बन्ध करता है ।

हे भगवन् ! श्रुत की आराधना करने से जीव को क्या फल मिलता है? श्रुत की आराधना से अज्ञान का क्षय होता है इसलिए वह जीव कहीं भी क्लेश प्राप्त नहीं करता है ।

हे भगवन् ! जीव चित्त की एकाग्रता से क्या फल प्राप्त करता है ? मन की एकाग्रता से जीव मन का निरोध करता है । (वह अशुभ की ओर प्रवृत्त नहीं होता) ।

संजमेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

संजमेणं अणण्हयत्तं जणयइ ।

तवेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

तवेणं वोदाणं जणयइ ।

वोदाणेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

वोदाणेणं अकिरियं जणयइ । अकिरियाए भवित्ता तओ पच्छा सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिनिव्वायइ, सव्वदुक्खाणमंतं करेइ ।

कसाय-पच्चक्खाणेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

कसाय-पच्चक्खाणेणं वीयरागभावं जणयइ । वीयरागभावपडिवन्ने वि य णं जीवे समसुहदुक्खे भवइ ।

वीयरागयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

वीयरागयाए नेहाणुबंधणाणि तण्हाणुबंधणाणि य वोच्छिंदइ । मणुन्नामणुन्नेसु सद्द-फरिस-रूव-रस-गंधेसु चेव विरज्जइ ।

खन्तीए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

खन्तीए णं परीसहे जिणइ ।

मुत्तीए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

मुत्तीए णं अकिंचणं जणयइ । अकिंचणे य जीवे अत्थ

हे भगवन् ! संयम से जीव को किस फल की प्राप्ति होती है ? संयम से जीव अनास्रवत्व (नवीन कर्मों से रहित होना) प्राप्त करता है

हे भगवन् ! जीव को तप से क्या लाभ होता है ? तप से कर्म का क्षय होता है ।

हे भगवन् । कर्मक्षय से जीव को क्या लाभ है ? कर्म-क्षय से जीव सब प्रकार की क्रियाओं से रहित हो जाता है । अक्रिय हो जाने के पश्चात् वह सिद्ध होता है, बुद्ध होता है, मुक्त होता है, निर्वाण प्राप्त करता है और सब दुःखों से छूटता है ।

हे पूज्य ! जीव पदार्थों के त्याग से क्या फल प्राप्त करता है ? पदार्थ के त्याग से जीव वीतरागता प्राप्त करता है । वीत-राग भाव को प्राप्त हुआ जीव सुख दुःखों में समभाव रखने वाला होता है ।

हे पूज्य ! वीतराग से जीव को क्या फल मिलता है ? वीतराग से जीव राग के बन्धनों और तृष्णा के बन्धनों को छिन्न-भिन्न कर देता है और मनोज्ञ या अमनोज्ञ शब्द-स्पर्श-रूप-रस और गन्ध में विरक्तभाव धारण करता है ।

हे भगवन् ! क्षमा ( सहनशीलता ) से जीव को क्या लाभ होता है ? क्षमा से जीव परिषहों को जीतता है ।

हे भगवन् ! निर्लोभता से जीव को क्या फल मिलता है ? निर्लोभता से जीव अकिंचन (अपरिग्रही) बनता है । अपरि-ग्रही जीव धनलोलुपी पुरुषों के अप्रार्थनीय होता है, अर्थात् व कष्टों व पराधीनताओं से बच जाता है ।

अज्जवयाए ण भंते ! जीवे किं जणयइ ?

अज्जवयाए काउज्जुयय भावुज्जुययं अविसंवायणं जणयइ । अविसंवायणसंपन्नयाए ण जीवे धम्मस्स आराहए भवइ ।

मद्दवयाए ण भंते ! जीवे किं जणयइ ?

मद्दवयाए अणुस्सियत्तं जणयइ । अणुस्सियत्तेण जीवे मिउमद्दवसंपन्ने अट्ठमयट्ठाणाइ निट्ठावेइ ।

भावसच्चेण भंते ! जीवे किं जणयइ ?

भावसच्चेण भावविसोहिं जणयइ । भावविसोहिए वट्टमाणे जीवे अरहंतपन्नत्तस्स धम्मस्स आराहणयाए अब्भुट्ठेइ । अरहंतपन्नत्तस्स धम्मस्स आराहणयाए अब्भुट्ठित्ता परलोगधम्मस्स आराहए भवइ ।

करणसच्चेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

करणसच्चेणं करणसत्ति जणयइ । करणसच्चे वट्टमाणे जीवे जहावाई तहाकारी यावि भवइ ।

जोगसच्चेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

जोगसच्चेणं जोगं विसोहेइ ।

मणगुत्तयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

मणगुत्तयाए जीवे एगग्गं जणयइ । एगग्गचित्ते णं जीवे मणगुत्ते संजमाराहए भवइ ।

हे पूज्य ! सरलता (निष्कपटता) से जीव को क्या फल प्राप्त होता है ? सरलता से जीव काया की सरलता, भाव की सरलता भाषा की सरलता और एकरूपता से जीव धर्म का आराधक होता है।

हे पूज्य ! मृदुता से जीव क्या फल प्राप्त करता है ? मृदुता से जीव अभिमान से रहित होता है। निरभिमानी जीव कोमल मृदुता प्राप्त कर आठ प्रकार के मद स्थानों को दूर करता है।

हे पूज्य ! जीव भावों की सत्यता से क्या फल प्राप्त करता है ? भावों की सत्यता से भावों की विशुद्धि होती है। भावों की विशुद्धि होने पर जीव अरिहन्त प्ररूपित धर्म की आराधना करने के लिए उद्यत होता है और अर्हन्त प्ररूपित धर्म की आराधना में तत्पर हुआ जीव परलोक धर्म का आराधक होता है।

हे पूज्य ! करण सत्य से जीव को क्या फल मिलता है ? करण सत्य (सत्य प्रवृत्ति करने) से सत्य क्रिया करने की शक्ति पैदा होती है। करण सत्य में रहता हुआ जीव जैसा बोलता है वैसा करने वाला होता है।

हे पूज्य ! योगों की सत्यता से जीव को क्या फल मिलता है ? योगों की सत्यता से मन, वचन और काया के व्यापार रूप योगों की विशुद्धि होती है।

हे पूज्य ! मनोगुप्ति से जीव को क्या लाभ होता है ? मनोगुप्ति से मन की एकाग्रता प्राप्त होती है। एकाग्र मन वाला जीव संयम का आराधक होता है।

वयगुत्तयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

वयगुत्तयाए निव्विकारं जणयइ । निव्विकारे जीवे वइगुत्ते अज्झप्पजोगज्झाणगुत्ते या वि विहरइ ।

कायगुत्तयाए ण भंते ! जीवे किं जणयइ ?

कायगुत्तयाए संवरं जणयइ । संवरेण कायगुत्ते पुणो पावासवनिरोहं करेइ ।

नाणसंपन्नयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

नाणसंपन्नयाए जीवे सव्वभावाहिगमं जणयइ ।
संपन्ने णं जीवे चाउरंते संसारकंतारे न विणस्सइ
जहा सूई ससुत्ता पडिया वि न विणस्सइ
तहा जीवे ससुत्ते संसारे न वि विणस्सइ
नाण-विणय तव-चारित्त जोगे संपाउणइ स समय
समयविसारए य असंघायणिज्जे भवइ ।

दंसणसंपन्नयाए णं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

दंसणसंपन्नयाए सेलेसीभावं जणयइ । सेलेसिं पडिवन्ने य अणगारे चत्तारि केवलिकम्मंसे खवेइ । तओ पच्छा सिज्झइ, बुज्झइ, मुच्चइ, परिनिव्वायइ, सव्वदुक्खाणमंतं करेइ ।

सोइंदियनिग्गहेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

सोइंदियनिग्गहेणं मणुन्नामणुन्नेसु सद्देसु रागदो

हे पूज्य ! वचनगुप्ति (वचन संयम) से जीव को क्या लाभ होता है ? वचन गुप्ति से जीव विकाररहित होता है। निर्विकार जीव आध्यात्मिक योग के साधनों से युक्त (वचन सिद्धि वाला) हो कर विचरता है।

हे पूज्य ! शरीर-संयम (कायगुप्ति) से जीव को क्या फल मिलता है ? कायगुप्ति से संवर (पापों का रुकना) होता है। संवर (कायऋद्धि उत्पन्न होती है तथा) पाप के प्रवाह का निरोध करने वाला होता है।

हे भगवन् ! ज्ञान-सम्पन्नता से जीव को क्या लाभ होता है ? ज्ञान-सम्पन्नता से जीव सब पदार्थों का ज्ञान प्राप्त करता है। ज्ञानसम्पन्न जीव चतुर्गति रूप संसार-वन में नहीं भटकता है। जिस प्रकार डोरे वाली सूई नहीं गुमती है इसी तरह सूत्र वाला ज्ञानी पुरुष संसार में दुखी नहीं होता, नहीं भटकता। वह ज्ञान-विनय-तप-चारित्र और योग को प्राप्त करता है, अपने दर्शन और अन्य के दर्शन में विशारद होता है और परवादियों के द्वारा पराभूत नहीं होता है या असत्य मार्ग में फंसने वाला नहीं होता है।

हे भगवन् ! दर्शन सम्पन्नता से जीव क्या फल प्राप्त करता है ? दर्शन सम्पन्नता से जीव संसार के मूलरूप अज्ञान का छेदन करता है। उसके ज्ञान का प्रकाश विलुप्त नहीं होता। उस प्रकाश में ज्ञान-दर्शन से अपनी आत्मा को भावित करता हुआ विचरता है।

हे भगवन् ! चारित्र-सम्पन्नता से जीव क्या फल प्राप्त करता है ? चारित्र-सम्पन्नता से जीव शैलेशी (मेरु के समान निश्चल) भाव को प्राप्त करता है। शैलेशी भाव को प्राप्त अनगार

निराहं जणयइ । तप्पच्चइयं कम्मं न बंधइ पुव्वबद्धं च निज्जरेइ ।

कोहविजयेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

कोहविजयेणं खंतिं जणयइ । मायावेयणिज्जं कम्मं न बंधइ, पुव्वबद्धं च निज्जरेइ ।

माणविजयेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

माणविजयेणं अज्जवं जणयइ । माणवेयणिज्जं कम्मं न बंधइ, पुव्वबद्धं च निज्जरेइ ।

मायाविजयेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

मायाविजयेणं अज्जवं जणयइ । मायावेयणिज्जं न बंधइ, पुव्वबद्धं च निज्जरेइ ।

लोभविजयेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

लोभविजएणं संतोसं जणयइ । लोभवेयणिज्जं कम्मं

केवली के शेष रहे हुए चार कर्मों को क्षय करता है और उसके पश्चात् सिद्ध-बुद्ध, मुक्त और शान्त होकर सब दुःखों का अन्त करता है।

हे पूज्य! श्रोत्रेन्द्रिय के निग्रह से जीव को क्या फल मिलता है? श्रोत्रेन्द्रिय के निग्रह से सुन्दर या असुन्दर शब्दों में राग-द्वेष रहित होता है। अतः रागद्वेष से होने वाले कर्मों का बन्ध नहीं करता है और पहले बांधे हुए कर्मों की निर्जरा करता है।

हे पूज्य! क्रोध पर विजय पाने से जीव को क्या फल मिलता है? क्रोध पर विजय पाने से जीव क्षमा गुण को प्रकट करता है और क्रोध से उत्पन्न होने वाले कर्मों को बांधता है और पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा करता है।

हे भगवन्! मान पर विजय पाने से जीव को क्या लाभ होता है? मान पर विजय पाने से मृदुता प्राप्त होती है। अभिमान से बंधने वाले कर्मों का वह बन्धन नहीं करता और पूर्वबद्ध कर्म की निर्जरा करता है।

हे भगवन्! माया पर विजय पाने से जीव को क्या फल मिलता है? माया पर विजय पाने से जीव सरलता गुण को प्रकट करता है। माया से बधने वाले कर्मों को नही बांधता है और पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा करता है।

हे भगवन्! लोभ विजय से जीव को क्या फल मिलता है? लोभ विजय से जीव को संतोष गुण की प्राप्ति होती है। लोभ से बधने वाले कर्मों को वह नहीं बांधता और पूर्वबद्ध कर्मों की निर्जरा करता है।

विज्जरोग-मिच्छादंसणविजयेणं भंते ! जीवे किं जणयइ ?

विज्जयंस-मिच्छादंसणविजयेण नाण-दंसण-चरित्ताराहणयाए अब्भुट्ठेइ । अट्ठविहस्स कम्मस्स कम्मगंठिविमोयणयाए तप्पढमयाए जहाणुपुव्वीए अट्ठावीसइविहं मोहणिज्जं कम्मं उग्घाएइ, पंचविहं नाणावरणिज्जं, नवविहं दंसणावरणिज्जं, पंचविहं अंतराइयं । एए तिन्नि वि कम्मंसे जुगवं खवेइ । तओ पच्छा अणुत्तरं कसिणं पडिपुण्णं निरावरणं वितिमिरं विसुद्धं लोगालोगप्पभावं केवलवरनाणदंसणं समुप्पादेइ । जाव सजोगी भवइ, ताव ईरियावहियं कम्मं निबन्धइ सुहफरिसं दुसमयठिइयं । तं पढमसमए बद्धं बिइयसमए वेइयं, तइयसमए निज्जिण्णं, तं बद्धं पुट्ठं उदीरियं वेइयं निज्जिण्णं सेयाले य अकम्मया य भवइ ।

—जीवनश्रेयस्कर पाठमाला १७५-१८३

•

## संघत्थुई

गुणभवण-गहण सुयरयण भरिय दंसण-विसुद्धरत्थागा ।
संघ-नगर ? भद्दं ते अक्खय-चरित्तपागारा ॥

हे भगवन् ! राग द्वेष और मिथ्यादर्शन के विजय से जीव को क्या फल मिलता है ? राग-द्वेष और मिथ्यादर्शन के विजय से ज्ञान, दर्शन और चारित्र की आराधना में वह जीवात्मा उद्यमी बनता है और बाद में आठ प्रकार के कर्मों की गांठ से मुक्त होने के लिए सर्वप्रथम यथाक्रम अट्ठावीस प्रकार के मोहनीय कर्म का क्षय करता है। इसके बाद पांच प्रकार के ज्ञानावरणीय कर्म का, नो प्रकार के दर्शनावरणीय कर्म का और पांच प्रकार के अन्तराय कर्म का इन तीनों कर्मों का क्षय करता है। इसके बाद श्रेष्ठ, सम्पूर्ण, आवरण-रहित, अन्धकार रहित, विशुद्ध और लोकालोक को प्रकाशित करने वाला केवल ज्ञान, केवल दर्शन उत्पन्न करता है ( प्राप्त करता है )। वह जीव जब तक सयोगी होता है तब तक ईर्यापथिक कर्म बांधता है। उस कर्म का स्पर्शमात्र दो समय की स्थिति वाला और सुखकर होता है। वह कर्म प्रथम समय में बांधता है। दूसरे समय में वेदन किया जाता है और तीसरे समय में नष्ट हो जाता है। इस तरह उसके बद्ध, स्पृष्ट, उदीरित, वेदित और निर्जरित होने पर वह जीवात्मा कर्मरहित हो जाता है।

---

## संघ-स्तुति

उत्तर गुण रूप भवन से गहन, श्रुत-रत्नों से भरा हुआ सम्यग् दर्शन दोहरी वाला, तथा अखंड चारित्ररूप प्राकार (किल्ला) वाला है संघनगर ! तेरा कल्याण हो।

संजम तव-तुंबारयस्स नमो सम्मत्तपारियल्लस्स ।
अप्पडिचक्कस्स जओ होउ सया संघचक्कस्स ॥

भद्दं सीलपडागूसियस्स तवनियमतुरयजुत्तस्स ।
संघरहस्स भगवओ सज्झायसुनंदिघोसस्स ॥

कम्मरयजलोहविणिग्गयस्स सुयरयणदीहनालस्स ।
पंचमहव्वयथिरकन्नियस्स गुणकेसरालस्स ॥

सावगजणमहुअरिपरिवुडस्स जिणसूरतेयबुद्धस्स ।
संघपउमस्स भद्दं समणगणसहस्सपत्तस्स ॥

परतित्थियगहपहनासगस्स तवतेयदित्तलेसस्स ।
जाणुज्जोयस्स जए भद्दं दमसंघसूरस्स ॥

भद्दं धिइवेलापरिगयस्स सज्झायजोगमगरस्स ।
अक्खोहस्स भगवओ संघसमुद्दस्स रुंदस्स ॥

—श्री नंदीसूत्रम्

संघ को चक्र की उपमाः--

संयम और तप रूप नाभि ( चक्र का मध्य भाग ) और आरों से संयुक्त सम्यक्त्व रूपी धो ( पाटा ) वाला तथा प्रतिचक्र रहित (विरोध पक्ष रहित ) अप्रतिहत गति वाला ऐसे संघ-चक्र को नमस्कार हो तथा उसको सदा जय हो ।

संघ को रथ की उपमाः--

शील रूप पताका-ध्वजा जिस पर उड़ रही है तप, नियम रूप घोड़े जुड़े हैं तथा स्वाध्याय रूप आनन्द व मंगल ध्वनि करते हैं ऐसे ऐश्वर्य युक्त संघ रूप रथ का कल्याण हो।

कामभोग से अलिप्तता के कारण संघ को कमल की उपमाः-

जो कर्म रूप रज-कादव और जलप्रवाह से बाहर निकला है अर्थात् निर्लेप है तथा श्रुत-शास्त्र रत्न रूपी लम्बी नाल (डंडी वाला, पंच महाव्रत रूप स्थिर कर्णिका (बीज कोष) वाला है। उत्तर गुण क्षमा आदि जिसका पराग-केसर है तथा श्रावक जन रूप मधुकरों से घिरा हुआ है, जिनेश्वर रूप सूर्य के ज्ञान-प्रकाश से विकसित है, श्रमणगण रूप सहस्र पत्र वाला संघ-रूपी पद्म-कमल का कल्याण हो ।

संघ को सूर्य की उपमाः-

अन्य तीर्थंकर ग्रहों की प्रभा को नष्ट-मंद करने वाला, तप-तेज रूप चमकती कान्तिवाला, ज्ञान रूप प्रकाश वाला, ऐसे उप-शम दमनशील संघ-सूर्य का विश्व में कल्याण हो ।

संघ को समुद्र की उपमाः-

धैर्य रूप ज्वार वाला, स्वाध्याय प्रवृत्ति रूप मगर-ग्राह-वाला उपसर्ग आदि से क्षुब्ध न होने वाला, गुणवान, परम विशाल श्री संघ-समुद्र का कल्याण हो ।

संघ-मेरु:-

सम्यग्दर्शन रूपी उत्तम, वज्रमय, दृढ, स्थिर और बहुत गहरी पीठिका आधारशिला वाले, धर्म, रूप उत्तम रत्नों से मण्डित, सोने की मेखला वाले, यम-नियम रूप स्वर्णशिला तल पर निर्मल व भास्वर चित्त रूपी उच्च कूट वाले, सन्तोष रूप नन्दन वन की मनोहर व सुगन्धित सुवास से भरे हुए, जीव दया रूपी सुन्दर कन्दरा में ( कर्मशत्रुओं के प्रति अथवा मिथ्या मत वालों के प्रति वाद-लब्धि सम्पन्न होने से) बलिष्ठ मुनिवर रूप सिंहों से युक्त, व्याख्यानशाला रूपी गुहा में सैकड़ों हेतु रूप धातु चन्द्रकान्तादि की तरह झरते हुए श्रुतरत्न और जाज्वल्यमान आमर्षौषधि आदि लब्धि रूप औषधियों से युक्त, संवर रूपी श्रेष्ठ जल के बहते हुए प्रवाह रूपी हार से सुशोभित, स्तुति-स्वाध्याय आदि का पाठ करने वाले श्रावकजन रूप मयूरों के शब्दों से मानो नाचते हुए अन्तराल (पर्वत के गुफादि विवर और संघ के व्याख्यानशाला) वाले, विनय से नम्र और श्रेष्ठ मुनिवर रूप विद्युत् ( बिजलियों ) के द्वारा देदीप्यमान शिखर वाले, विविध गुणयुक्त और कल्पवृक्ष के समान साधुओं के (मूलोत्तर गुण रूप) धर्म रूप फल व विविध ऋद्धियाँ रूप फूलों से युक्त (गच्छ रूपी) वन वाले और उत्तम ज्ञान रूप रत्नों से देदीप्यमान-मनोहर विमल वैडूर्यमय-शिखर वाले संघ रूपी महा मन्दर गिरि (सुमेरु) को विनय से नम्र होकर मैं वन्दन करता हूँ।

## तित्थयरावलि

(वंदे) उसभ अजिय संभवमभिनंदण-सुमइ-सुप्पभ-सुपासं
ससि-पुप्फदंत-सीयल-सिज्जंसं वासुपुज्जं च॥
विमलमणंतयधम्मं संतिं कुंथुं अरं च मल्लिं च।
मुनिसुव्वय-नमि-नेमिं पासं तह वद्धमाणं च॥

## गणहरावलि

पढमित्थ इंदभूई बीए पुण होइ अग्गिभूई त्ति।
तइए य वाउभूई तओ वियत्ते सुहम्मे य॥
मंडिय मोरियपुत्ते अकंपिए चेव अयलभाया य।
मेअज्जे य पहासे गणहरा हुंति वीरस्स॥
निव्वुइपहसासणयं जयइ सया सव्वभावदेसणयं।
कुसमयमयनासणयं जिणिंदवरवीरसासणयं॥

## थेरावलि

सुहम्मं अग्गिवेसाणं जंबूनामं च कासवं।
पभवं कच्चायणं वंदे वच्छं सिज्जंभवं तहा॥ १॥
जसभद्दं तुंगियं वंदे संभूयं चेव माढरं।
भद्दबाहुं च पाइन्नं थूलभद्दं च गोयमं॥ २॥

# तीर्थंकर

ऋषभदेवजी स्वामी, अजित स्वामी, सम्भवनाथ स्वामी, अभिनन्दन स्वामी, सुमतिनाथ स्वामी, सुप्रभ (पद्मप्रभु) स्वामी, सुपार्श्वनाथ स्वामी, शशि- चन्द्रप्रभ स्वामी, पुष्पदन्त (सुविधिनाथ) स्वामी, शीतलनाथ स्वामी, श्रेयांसनाथ स्वामी, और वासुपूज्य स्वामी, को वन्दन करता हूँ।

विमलनाथ स्वामी, अनन्तनाथ स्वामी, धर्मनाथ स्वामी, शान्तिनाथ स्वामी, कुन्थुनाथ स्वामी, अरनाथ स्वामी, मल्लि-नाथ स्वामी, मुनिसुव्रत स्वामी, नेमिनाथजी को, पार्श्वनाथजी और वर्द्धमान महावीर स्वामी को वन्दन करता हूँ

## गणधरावली

यहाँ (महावीर के शासन में प्रथम गणधर श्री इन्द्रभूति (गौतम स्वामी) हैं दूसरे अग्निभूति हैं, तीसरे वायुभूति हैं, चौथे व्यक्त स्वामी और पाँचवें सुधर्मस्वामी, हैं।

मण्डितपुत्र, मौर्यपुत्र, अकम्पित, अचलभ्राता मेतार्य और प्रभास ये (ग्यारह) महावीर स्वामी के गणधर हैं।

## स्थविरावली

(महावीर के प्रथम पट्टधर ) अग्नि वैश्यायन गोत्र वाले श्रीसुधर्म स्वामी को, काश्यपगोत्रीय जम्बूस्वामी को कात्यायन गोत्रीय प्रभवस्वामी को वत्सगोत्रीय श्रीशय्यंभव आचार्य को वन्दन करता हूँ।

तुंगिक गण वाले (व्याघ्रापत्य गोत्री ) यशोभद्र को, माढर गोत्री सम्भूत विजय को, प्राचीन गोत्री भद्रबाहु को, गौतम गोत्री स्थूलभद्र को वन्दन करता हूँ।

जच्चंजण- धाउसमप्पहाणमुद्दियकुवलयनिहाणं ।
वड्ढउ वायगवंसो रेवइनक्खत्तनामाणं ॥ ९ ॥

अयलपुरा निक्खंते कालियसुयआणुओगिए धीरे ।
बंभद्दीवगसीहे वायगपयमुत्तमं पत्ते ॥ १० ॥

जेसि इमो अणुओगो पयरइ अज्जावि अड्ढभरहम्मि ।
बहुनयरनिग्गयजसे ते वंदे खंदिलायरिये ॥ ११ ॥

तत्तो हिमवंतमहंतविक्कमे धिइपरक्कममणंते ।
सज्झायमणंतधरे हिमवंते वंदिमो सिरसा ॥ १२ ॥

कालियसुयअणुओगस्स धारए धारए य पुव्वाणं ।
हिमवंतखमासमणे वंदे णागज्जुणायरिए ॥ १३ ॥

मिउमद्दवसंपन्ने आणुपुव्वी वायगत्तणं पत्ते ।
ओहसुयसमायारे नागज्जुणवायए वंदे ॥ १४ ॥

वरकणगतवियचंपगविमउलवरकमलगब्भसरिवन्ने ।
भवियजणहियदइए दयागुणविसारए धीरे ॥ १५ ॥

जाति सम्पन्न अञ्जन धातु के समान शरीर की कृष्ण प्रभा वाले, पकी हुई दाख व नीले कमल के समान कान्तिवाले रेवती नक्षत्र नामक आचार्य का वाचक वंश वृद्धिगत होओ।

अचलपुर में दीक्षा लेने वाले, कालिक श्रुत के व्याख्यान में नियुक्त, धीर और उत्तम वाचकपद को प्राप्त तथा ब्रह्मदीपिक शाखा से उपलक्षित सिंहनामक आचार्य को वन्दन करता हूँ।

जिनका वर्तमान में उपलब्ध यह अनुयोग आज भी आधे भरत क्षेत्र में (दक्षिण भरत में) प्रचलित है और बहुत से नगरों में जिनका यश व्याप्त है उन स्कन्दिलाचार्य को मैं वन्दन करता हूँ।

हिमवान की तरह महा विक्रम वाले ( बहु क्षेत्र व्यापी विहार करने वाले) अपरिमित धैर्यप्रधान पराक्रम वाले, और अनन्त अर्थ वाले सूत्रों के स्वाध्याय को धारण करने वाले हिमवन्त नामक आचार्य को सिर झुका कर वन्दन करते हैं।

कालिक श्रुत के अनुयोग को धारण करने वाले, उत्पाद आदि पूर्वों के धारक क्षमाश्रमण हिमवन्त को तथा इनके शिष्य नागार्जुनाचार्य को वन्दन करता हूँ।

मृदु (कोमल) मार्दव आदि गुणों से युक्त, अनुक्रम से (वय और दीक्षा से) वाचक पद को प्राप्त और ओघश्रुत (उत्सर्ग मार्ग का) समाचरण करने वाले नागार्जुन वाचक को वन्दन करता हूँ।

तपाये हुए उत्तम स्वर्ण, सुवर्ण चम्पक पुष्प और खिले हुए कमल के गर्भ के समान गौर वर्ण वाले, भव्य जीवों के चित्त में प्रेम पैदा करने वाले, दया करने-कराने में कुशल धीर तथा

अड्ढभरहप्पहाणे बहुविह- सज्झायसुमुणियपहाणे ।
अणुओगियवरवसभे नाइलकुलवंसनंदियरे ॥ १६ ॥

जगभूअहिअपगब्भे वंदेऽहं भूइदिन्नमायरिए ।
भवभयवुच्छेयकरे सीसे नागज्जुणरिसीणं ॥ १७ ॥

सुमुणियनिच्चानिच्चं सुमुणियसुत्तत्थधारयं वंदे ।
सब्भावुब्भावणया तत्थं लोहिच्चणामाणं ॥ १८ ॥

अत्थमहत्थक्खाणिं सुसमणवक्खाण-कहणनिव्वाणिं ।
पयईइ महुरवाणिं पयओ पणमामि दूसगणिं ॥ १९ ॥

सुकुमालकोमलतले तेसिं पणमामि लक्खणपसत्थे ।
पाए पावयणीणं पडिच्छयसएहिं पणिवइए ॥ २० ॥

जे अन्ने भगवंते कालियसुअ-अणुओगिए धीरे ।
ते पणमिऊण सिरसा नाणस्स परूवणं वोच्छं ॥२१ ॥

सकल अर्ध भरत में युगप्रधान, बहुविध स्वाध्याय के वेत्ताओं में प्रधान, अनेक श्रेष्ठ साधुओं को यथोचित स्वाध्याय-वैयावृत्य आदि में लगाने वाले, नागेन्द्रकुल वंश को आनन्दित करने वाले, प्राणी मात्र का हित करने में प्रगल्भ अर्थात् निर्भीकता-पूर्वक प्राणिहित करने का उपदेश करने वाले, संसार-भय का विच्छेद करने वाले, नागार्जुन ऋषि के शिष्य श्री भूतदिन्न आचार्य को मैं नमस्कार करता हूँ।

नित्यानित्य रूप से वस्तु को भली प्रकार जानने वाले, सूत्रार्थ को सम्यक् प्रकार से ज्ञान कर धारण करने वाले, और वस्तु तत्त्व का सत्य प्रतिपादन करने वाले, लौहित्य नामक आचार्य को नमस्कार करता हूँ।

अर्थ और महार्थ के खान स्वरूप, सुसाधुओं को शास्त्रार्थ का व्याख्यान और पूछे हुए प्रश्नों का उत्तर देने में समाधि अनुभव करने वाले, प्रकृति से मधुरभाषी श्री दुष्य गणि को सम्मानपूर्वक नमस्कार करता हूँ।

प्रधान प्रवचन करने वाले उन दुष्य गणि के शुभ लक्षण सम्पन्न, सुन्दर-सुकुमार तल वाले तथा सैकड़ों शिष्यों के द्वारा नमस्कृत चरणों को प्रणाम करता हूँ।

अन्य जो भी कालिक श्रुत अनुयोग वाले, धीर, विशेष-श्रुतधारी आचार्य भगवान् हैं उन्हें मस्तक से प्रणाम करके ज्ञान की प्ररूपणा करूँगा।

## वरुणे णागणत्तुए

तेणं कालेणं तेणं समएणं वेसाली नामं नयरी होत्था। तत्थ वरुणे नाम नागनत्तुए परिवसइ, अड्ढे जाव अपरिभूए, समणोवासए, अभिगय-जीवाजीवे जाव पडिलाभेमाणे छट्ठं छट्ठेण अणिक्खित्तेणं तवोकम्मेणं अप्पाणं भावेमाणे विहरइ ।

तए णं से वरुणे नागनत्तुए अन्नया कयाइं रायाभिओगेणं गणाभिओगेणं बलाभिओगेणं रहमुसले संगामे आणत्ते समाणे छट्ठभत्तिए अट्ठमभत्तं अणुवट्टेति अणुवट्टिता कोडुंबियपुरिसे सद्दावेइ, सद्दाविता एवं वयासी ।

'खिप्पामेव भो देवाणुप्पिया ! चाउग्घंटं आसरहं जुत्तामेव उवट्ठावेह, हय-गय-रह० जाव सन्नाहेत्ता मम एयं आणत्तियं पच्चप्पिणह' ।

तए णं ते कोडुंबिय पुरिसा जाव पडिसुणेत्ता खिप्पामेव सच्छत्तं सज्झयं जाव उवट्ठावेंति, हय गय-रह० जाव सन्नाहेंति सन्नाहित्ता जेणेव वरुणे नागनत्तुए जाव पच्चप्पिणंति ।

## वरुण नाग नटुआ

उस काल, उस समय में वैशाली नाम की नगरी थी। इस नगरी में वरुण नाम का एक नाग नटुवा रहता था। वह बहुत श्रीमन्त था और अनेक पुरुषों से भी अपराजित था। वह श्रावक था। उसने जीव, अजीव आदि नवतत्वों को जाने थे। और यावत् सदा साधु जनों को देने योग्य निर्दोष वस्तुओं को, देने की भावनासहित निरन्तर बेले २ का तप करते अपना आत्म चिन्तवना युक्त जीवन यापन करता था।

तब वह वरुण नाग नटुआ एकदा राजा की आज्ञा से, गण की आज्ञा से, बल ( सेनापति ) की आज्ञा से, रथमुसल संग्राम में युद्ध करने की आज्ञा होने से, बेले के स्थान पर तेला करता है। तेला (अट्ठम उपवास ) करके अपने कौटुम्बिक पुरुषों को बुलाता है। बुलाकर इस प्रकार कहता है :–

" हे देवानुप्रिय! शीघ्र चार घंटे वाले अश्वरथ को जोड़कर हाजिर करो। घोड़े, हाथी, रथ, आदि तैयार करके यह मेरी आज्ञा मुझे पीछी दो ( यह सब तैयार करके मुझे ज्ञात करो। ")

तत्पश्चात् वे कौटुम्बिक पुरुष उस आज्ञा को सुनकर शीघ्र ही छत्र वाला, ध्वजा वाला यावत् आज्ञानुसार अश्व रथ को तैयार करके हाजिर करते हैं। घोड़े, हाथी रथ को शृङ्गार कर के तैयार करते हैं। तैयार करके जहां वरुण नाग नटुआ है यावत् (वहां सन्देश करने की खबर देते हैं )।

तब वह वरुण नाग नटुआ जहां स्नानगृह है वहां आता है और राजा कोणिक की तरह स्नान करके, अच्छे वस्त्र परिधान करता है, सब आभूषणों से शरीर को विभूषित करता है। शस्त्रादि से सुसज्जित बन कर, कण्ठ में फूलमाला धारण करके अनेक सेनापति यावद् दूत, संधिपाल आदि से परिवृत होकर निकलता है। निकल कर जहां आयुधशाला है, वहां चार घण्टे वाला अश्वरथ तैयार है, वहां आता है। आकर के चार घण्टे वाले अश्वरथ में बैठता है, बैठकर यावत् घोडा हाथी रथसे युक्त, महा योद्धाओं से व्याप्त जहां पर रथ-मुसल संग्राम हो रहा है वहां आता है। आकर के रथ-मुसल युद्ध में लग जाता है।

वरुण नाग नटुआ रथ-मुसल युद्ध में लगने से पहिले इस प्रकार अभिग्रह करता है :-

"रथ-मुसल संग्राम में युद्ध करते हुए मुझे जो प्रथम प्रहार करेगा उसी को प्रहार करना मुझ कल्पता है। दूसरों को मारना मुझे कल्पता नहीं है"।

ऐसा अभिग्रह करके रथ-मुसल संग्राम में युद्ध करता है।

रथ-मुसल संग्राम में युद्ध करते २ उस वरुण नाग नटुआ के रथ के सामने एक पुरुष समान शक्ति वाला, समान रूपवाला, समान अस्त्रवाला समान शस्त्रवाला रथ लेकर [illegible]

तए णं से तस्स वरुणस्स नागनत्तुयस्स रहमुसलं संगामं संगामेमाणस्स एगे पुरिसे सरिसए सरिसत्तए सरिसव्वए सरिसभंडमत्तोवगरणे रहेणं पडिरहं हव्वं आगए ।

तए णं से पुरिसे वरुणं नागनत्तुए एवं वयासीः-

'पहण भो वरुणा ! नागनत्तुया !'

तए णं से वरुणे नागनत्तुए तं पुरिसं एवं वयासीः-

नो खलु मे कप्पइ देवाणुप्पिया ! पुव्विं अहयस्स पहणित्तए, तुमं चेव णं पुव्विं पहणाहि ।

तए णं से पुरिसे वरुणे नागनत्तुएणं एवं वुत्ते समाणे असुरत्ते जाव मिसिमिसिमाणे धणुं परामुसइ, धणुं परामुसित्ता ठाणं ठाति, ठाणं ठिच्चा, आययकण्णाययं उसुं करेइ, आययकण्णाययं उसुं करेत्ता वरुणं नागनत्तुं एगाहच्चं कडाहच्चं जीवियाओ ववरोवेइ ।

तए णं से वरुणे नागनत्तुए तेणं पुरिसेणं गाढप्पहारीकए समाणे अत्थामे अबले अवीरिए अपुरिसक्कारपरक्कमे, अधारणिज्जमिति कट्टु तुरए निगिण्हइ, तुरए निगिण्हित्ता रहं परावत्तेइ, रहं परावत्तित्ता रहमुसलाओ संगामाओ पडिणिक्खमति, पडिणिक्खमित्ता एगतमंतं अवक्कमइ अवक्कमित्ता तुरए निगिण्हइ, निगिण्हित्ता रहं ठवेइ, ठवेत्ता रहाओ पच्चोरुहइ । ---

उस पुरुष ने वरुण नाग नट्टुआ को ऐसा कहा-हे वरुण नाग नट्टुआ ! प्रहार करो।

तब वरुण नाग नट्टुआ ने उस पुरुष को ऐसा कहा-- हे देवानुप्रिय ! मुझे पहिले नहीं मारे उसको मारना मुझे कल्पता नहीं है। अत: आप ही प्रथम प्रहार करें।

तब उस पुरुष ने वरुण नाग नट्टुआ के ऐसे बोलने से क्रोधित होकर और रक्त नेत्र करके, दांत पीस कर धनुष हाथ में लिया। धनुष उठा कर प्रत्यंचा आदि ठीक करके योग्य स्थान पर रक्खा। बाण चढ़ा कर कान तक बाण को खींचा। कान तक खींच कर वरुण नाग नट्टुआ को एकदम बाण मारता है।

तदनन्तर वरुण नाग नट्टुआ, उस पुरुष के द्वारा गाढ़ प्रहार करने पर शक्तिहीन, निर्बल, निर्वीर्य तथा पुरुषकार-पराक्रम से हीन हो गया। अब जीवन नहीं रह सकता, ऐसा सोच कर वह घोड़ों को रोकता है, घोड़ों को रोक कर रथ लौटाता है। रथ को लौटा कर रथ-मुसल संग्राम से बाहर निकल जाता है। निकल कर एकान्त में जाता है। एकान्त में जाकर घोड़ों को रोकता है। रोक कर रथ को खड़ा करता है। रथ को खड़ा करके रथ से नीचे उतरता है।

## विजये चोरे

तए णं सा भद्दा सत्थवाही अन्नया कयाइं देवदि
दारयं ण्हायं कयवलिकम्मं कयकोउयमंगलपायच्छि
सव्वालंकारभूसियं करेति पंथयस्स दासचेडयस्स हत्थ
यंसि दलयति ।

तए णं से पंथए दासचेडए भद्दाए सत्थवाही
हत्थाओ देवदिन्नं दारगं कडिए गिण्हति, गिण्हि
सयातो गिहातो पडिनिक्खमति, पडिनिक्खमित्ता बहू
डिंभएहि य डिंभियाहि य कुमारयाहि य सद्धि संपरि
जेणेव रायमग्गे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता देव
दारगं एगंते ठावेति, ठावित्ता बहूहि डिंभएहि य कुम
याहि य सद्धि संपरिवुडे पमत्ते यावि होत्था विहरति

इमं च णं विजए तक्करे रायगिहस्स नगरस्स
दाराणि य अवदाराणि य तहेव आलोएमाणे मग्
गवेसेमाणे जेणेव देवदिन्ने दारए तेणेव उवागच्छइ,
गच्छित्ता देवदिन्नं दारगं सव्वालंकारविभूसियं प

# विजय चोर

किसी समय भद्रा नामक सार्थवाह-पत्नी ने अपने 'देव-दत्त' कुमार (पुत्र) को स्नान करा कर, बलिकर्म ( देव पूजन) करा कर, अनिष्ट निवारण के लिए तिलक आदि लगा कर और सब अलंकारों से विभूषित कर पंथक नामक नौकर के हाथ में दिया।

उस पंथक नामक नौकर ने भद्रा सार्थवाही के हाथ से उस देवदत्तकुमार को गोद में लिया और अपने घर से निकल कर अनेक बालक-बालिका और कुमारों को साथ लेकर उनसे घिरा हुआ राजमार्ग पर आया और उस देवदत्त बालक को एक ओर बैठा कर बहुत से बालक और बालिकाओं के साथ खेल कूद में गाफिल हो गया।

इधर विजय नामक चोर राजगृह नगर के बहुत से द्वार, अपद्वार ( खिड़कियाँ या गुप्तद्वार ) को देखता हुआ, खोजता हुआ, और गवेषणा करता हुआ जहाँ देवदत्त कुमार बैठा था, वहाँ आया। उसने देवदत्त कुमार को सब अलंकारों से विभूषित देखा और उस बालक के गहनों में मूर्छित, गृद्ध, आसक्त एवं तल्लीन हो गया। उसने पन्थक नौकर को असावधान देखा और चारों तरफ देखकर उस देवदत्त बालक को उठाकर गोद में छिपा

ण्हाय ...... ..जाव मम हत्थंसि दलयति । तए णं अहं देवदिन्नं दारयं कडीए गिण्हामि गिण्हित्ता ............... मग्गणगवेसणं करेमि, त न णज्जति णं सामी देवदिन्ने दारए केणइ हते वा अवहिए वा अवखित्ते वा ।"

तए ण से धण्णे सत्थवाहे पंथयदासचेडयस्स एयमट्ठं सोच्चा णिसम्म तेण य महया पुत्तसोएणाभिभूते समाणे परसुणियत्ते चवगपायवे धसति धरणीयलंसि सव्वंगेहिं सन्निवडए ।

तए ण से धन्ने सत्थवाहे ततो मुहुत्तंतरस्स आसत्थे पच्चागयपाणे देवदिन्नस्स दारगस्स सव्वतो समंता मग्गणगवेसणं करेति । देवदिन्नस्स दारगस्स कत्थइ सुइं वा खुइं वा पउत्ति वा अलभमाणे जेणेव सए गिहे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छइत्ता महत्थं पाहुडं गेण्हति, गेण्हित्ता जेणेव नगरगुत्तिया तेणेव उवागच्छति, उवागच्छित्ता तं महत्थं पाहुडं उवणयति, उवणतित्ता एवं वयासी:—

"एवं खलु देवाणुप्पिया ! मम पुत्ते भद्दाए भारियाए अत्तए देवदिन्ने नाम दारए इट्ठे उंबरपुप्फं पिव दुल्लभे सवणयाए किमंग पुण पासणयाए । तए णं सा भद्दा देवदिन्नं ण्हाय सव्वालंकारविभूसियं पंथगस्स हत्थे दला

मार्ग पर ले गया इत्यादि यावत् मैंने खूब तलाश की लेकिन कहीं देवदत्त कुमार का पता नहीं चला। न जाने किसने देवदत्त कुमार का अपहरण किया ? कौन उसे उठा लेगया ?

नौकर पन्थक के ऐसे शब्दों को सुनकर-समझ कर धन्ना सार्थवाह पुत्र के शोक से अत्यन्त व्याकुल होकर कुल्हाड़े से काटे हुए चम्पक वृक्ष की तरह धम से सर्वाङ्ग से पृथ्वी पर गिर पड़

थोड़े समय के पश्चात् धन्ना सार्थवाह कुछ स्वस्थ हुए और पश्चाताप करते हुए देवदत्त कुमार की सब तरफ तलाश करते हैं। परन्तु कहीं से भी उस बालक के कुछ समाचार, निशान और खबर न मिलने से वे अपने घर आये और बहुमूल्य भेंट लेकर नगररक्षकों ( कोतवाल आदि ) के पास गये और भेंट सामने रखकर इस प्रकार बोले–

"हे देवानुप्रिय ! मेरा पुत्र, भद्रा भार्या का आत्मज देवदत्त नामक कुमार जो हमें अति इष्ट है और उदुम्बर पुष्प के समान सुनने में भी दुर्लभ तो देखने की तो बात ही क्या ? उसे भद्रा भार्या ने स्नान करा कर और सब आभूषणों से विभूषित कर न्थक के हाथ में दिया था यावत् उसे कोई उठा ले गया है इस–

.........जाव अवविगत्ते या, तं इच्छामि णं देवाणुप्पिया! देवदिन्नदारगस्स सव्वओ समता मग्गणगवेसणं करेह।"

तए णं ते नगरगोत्तिया धण्णेण सत्थवाहेणं एवं वुत्ता समाणा सन्नद्धबद्धवम्मियकवया गहियाउहपहरणा धण्णेणं सत्थवाहेण सद्धिं रायगिहस्स नगरस्स बहूणि अतिगमणाणि य.........जाव पवासु य मग्गणगवेसणं करेमाणा रायगिहाओ नगराओ पडिनिक्खमंति, पडिनिक्खमित्ता जेणेव जिणुज्जाणे जेणेव भग्गकूवए तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता देवदिन्नस्स दारगस्स सरीरं निप्पाणं निच्चेट्ठं जीवविप्पजढं पासंति, पासित्ता हा! हा! अहो अकज्जमिति कट्टु देवदिन्नं दारगं भग्गकूवाओ उत्तारेंति, उत्तारित्ता धण्णस्स सत्थवाहस्स हत्थेणं दलयंति।

तए णं ते नगरगुत्तिया विजयस्स तक्करस्स पय मग्गमणुगच्छमाणा जेणेव मालुयाकच्छए तेणेव उवा गच्छंति, उवागच्छित्ता मालुयाकच्छयं अणुपविसंति, अणु पविसित्ता विजयतक्करं ससक्खं सहोढं सगेवेज्जं, जीव ग्गाहं गिण्हंति गिण्हित्ता अट्ठिमुट्ठिजाणुकोप्परपहारस ग्गमहियगत्तं करेंति, करित्ता अवउडाबंधणं करेंति, करि देवदिन्नगस्स दारगस्स आभरणं गेण्हंति, गेण्हित्ता विज स्स तक्करस्स गीवाए बंधंति, बंधित्ता मालुयाकच्छ गाओ पडिनिक्खमंति, पडिनिक्खमित्ता जेणेव राय

निए में चाहता हूँ कि हे देवानुप्रिय ! देवदत्त कुमार का सब तरफ शोध और तलाश हो।

धन्ना सार्थवाह के द्वारा ऐसा कहे जाने पर वे नगररक्षक कवच आदि बांध कर, शस्त्र-अस्त्र लेकर धन्ना सार्थवाह के साथ राजगृह नगर के बहुत से यावत् पानी के स्थानों में तलाश करते हुए राजगृह नगर से बाहर निकलते हैं और जहां जीर्ण उद्यान और वह भग्न कूप था, उधर जाते हैं और देवदत्त कुमार के निष्प्राण, निश्चेष्ट और जीव रहित शरीर को देखते हैं। 'हा ! हा ! अकार्य हो गया' ऐसा कह कर देवदत्त कुमार को भग्नकूप से बाहर निकालते हैं और धन्ना सार्थवाह के हाथ में देते हैं।

तब वे नगररक्षक विजय तस्कर के पद-चिन्हों का अनु-सरण करते हुए जिधर मालुकाकच्छ था उधर जाते हैं और मालुकाकच्छ में प्रवेश करके विजय चोर को पकड़ते हैं और वन्डों, मुट्ठियों, घुटनों, और कोनियों के प्रहार उसके शरीर की हड्डी को चूर-चूर कर देते हैं। बंधन से बांधते हैं और देवदत्त कुमार के सब आभरण ले लेते हैं। तत्पश्चात विजय चोर को

नगरे जेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता चारगसालं
अणुपविसंति विजयं तक्करं कसप्पहारे य लयप्पहारे य
छिवापहारे य निवाएमाणा निवाएमाणा छारं च धूलिं
च कयवरं च उवरिं पकिरमाणा महया महया सद्दे
उग्घोसेमाणा एवं वयंति:—

"एस णं देवाणुप्पिया ! विजए नामं तक्करे जाव
गिद्धे विव आमिसभक्खी बालघायए बालमारए, तं नो
खलु देवाणुप्पिया ! एयस्स केति राया वा रायपु
वा रायमच्चे वा अवरज्झति, एत्थट्ठे अप्पणो सयाइं
कम्माइं अवरज्झंति" त्ति कट्टु जेणामेव चारगसाला तेणा-
मेव उवागच्छंति उवागच्छित्ता हडिबंधणं करेंति, करित्ता
भत्तपाणनिरोहं करेंति, करित्ता तिसंझं कसप्पहारे य जाव
निवाएमाणा निवाएमाणा विहरंति ।

तए णं से धण्णे सत्थवाहे मित्तनातिनियगसयण
संबंधिपरियणेणं सद्धिं रोयमाणे विलवमाणे देवदिन्नस्स
दारगस्स सरीरस्स महया इड्ढीसक्कारसमुदएणं निहरणं
करेति, करित्ता बहूइं लोलियाति मयगकिच्चाइं करेति
करित्ता केणइ कालंतरेणं अवगयसोए जाए यावि होत्था।

तए णं से विजए तक्करे चारगसालाए तेहिं बंधेहिं
वधेहिं कसप्पहारेहिं य तण्हाए य छुहाए य परब्भवमाणे
कालमासे कालं किच्चा नरएसु नेरइयत्ताए उववन्ने ।

धोंधा से बांधते हैं और मालुकाश्कच्छ मे निकल कर राजगृह नगर में प्रवेश करते हैं और चाबुक के प्रहार से लता के प्रहार से मारते हुए धूला कादव और कचरा ऊपर डालते हुए जोर-जोर से उद्घोषणा करते हुए बोलते हैं कि-

" हे देवानुप्रिय ! यह विजय नामक चोर यावत् गिद्ध की तरह मांसभक्षी बालक की हत्या करने वाला है, बालक का घात-करने वाला है इसलिए हे देवानुप्रिय! इसे कोई राजा, राजपुत्र या राज्य मन्त्री दण्डित नहीं करते हैं किन्तु इसके अपने कर्म ही इसे दण्ड दे रहे हैं ऐसा कह कर जिस ओर जेल खाना था, उधर ले जाते हैं और बेड़ियों से जकड़ते हैं तथा आहार-पानी का निरोध करते हैं और प्रतिदिन तीन समय चाबुक के प्रहार करते हैं।

उधर धन्ना सार्थवाह मित्र-ज्ञाति स्वजन-सम्बन्धियों और परिजनों के साथ रोते हुए, विलाप करते हुए देवदत्त कुमार के शरीर का बड़ी ऋद्धि सत्कार-अभ्युदय (समृद्धि) के साथ अन्तिम संस्कार करते हैं और बहुत-लौकिक मृत्यु-कार्य करते हैं और कालान्तर में शोक रहित हो जाते हैं ।

तं देहइ मियापुत्ते, दिट्ठीए अणिमिसाए उ ।
कहिमन्नेरिस रूवं, दिट्ठपुव्वं मए पुरा ॥६॥

साहुस्स दरिसणे तस्स, अज्झवसाणंमि सोहणे ।
मोहं गयस्स संतस्स, जाइसरणं समुप्पन्नं ॥७॥

जाइसरणे समुप्पन्ने, मियापुत्ते महिड्ढिए ।
सरई पोराणियं जाई, सामण्णं च पुराकयं ॥८॥

विसएहिं अरज्जंतो, रज्जंतो संजमंमि य ।
अम्मापियरमुवागम्म, इमं वयणमब्बवी ॥९॥

सुयाणि मे पंच महव्वयाणि,
नरएसु दुक्खं च तिरिक्खजोणिसु ।
निव्विण्णकामो मि महण्णवाओ,
अणुजाणह पव्वइस्सामि अम्मो ॥१०॥

अम्म ताय ! मए भोगा, भुत्ता विसफलोवमा ।
पच्छा कडुयविवागा, अणुबंधदुहावहा ॥११॥

इमं सरीरं अणिच्चं, असुइं असुइसंभवं ।
असासयावासमिणं, दुक्खं केसाणभायणं ॥१२॥

मृगापुत्र आँख की पलक गिराये बिना एक दृष्टि से उन योगीश्वर को देखता था और विचार करता है कि ऐसा रूप (वेश) पहले मैंने अवश्य कहीं देखा है ।

उन साधुजी के दर्शन होने के बाद इसप्रकार विचार करते हुए शु अध्यवसाय जागृत हुए और मोहनीय कर्म के उपशम होने से उसे वहीं जाति-स्मरण ज्ञान उत्पन्न हो गया ।

जातिस्मरण ज्ञान उत्पन्न होने पर महान् ऋद्धिमान मृगापुत्र अपने पूर्व जन्म का स्मरण करता है । पूर्व जन्म स्मरण करते हुए उसे पूर्वभव में स्वीकार किया हुआ साधुपन भी याद आया ।

(इससे) विषयों से विरक्ति और संयम के प्रति प्रीति उत्पन्न हुई और वह माता-पिता के समीप आकर इस प्रकार बोलने लगा–हे ! माता-पिता ! मैंने पूर्वकाल में पांच महाव्रत रूप धर्म सुना है (पालन किया है), नरक और तिर्यंच योनि के दुःखों को भी मैंने जाना है इसलिए संसाररूपी समुद्र से मैं निवृत्त होना चाहता हूँ अतः आप मुझे आज्ञा दीजिए । मैं प्रव्रज्या अंगीकार करूंगा ।

हे माता पिता ! किंपाक फल के समान प्रारंभ में अच्छे लगने वाले परन्तु परिणाम में अति कटुक और एकान्त दुःख की परम्परा बढ़ाने वाले भोगों को मैंने ( पहले और अभी ) भोग लिए हैं ।

यह शरीर अशुचि (शुक्रज ) से उत्पन्न हुआ होने से अपवित्र और अनित्य है । यह दुःख और क्लेश का भाजन है और अशाश्वत बसा वाला है ।

असासए सरीरम्मि, रई नोवलभामहं।
पच्छा पुरा व चइयव्वे, फेणबुब्बुयसन्निभे ॥१३॥

माणुसत्ते असारंमि वाहीरोगाण आलए।
जरामरणघत्थम्मि खण पि न रमामहं ॥१४॥

जम्मं दुक्खं जरा दुक्खं रोगाणि मरणाणि य।
अहो दुक्खो हु संसारो जत्थ कीसंति जंतवो ॥१५॥

खेत्तं वत्थुं हिरण्णं च पुत्तदारं च बंधवा।
चइत्ताणं इमं देहं गंतव्वमवसस्स मे ॥१६॥

जहा किंपागफलाण परिणामो न सुंदरो।
एवं भुत्ताण भोगाणं परिणामो न सुंदरो ॥१७॥

अद्धाणं जो महंतं तु अप्पाहेओ पवज्जइ।
गच्छंतो सो दुही होइ छुहा-तण्हाए पीडिओ ॥१८॥

एवं धम्मं अकाऊण जो गच्छइ परं भवं।
गच्छंतो सो दुही होइ वाहीरोगेहिं पीडिओ ॥१९॥

अद्धाणं जो महंतं तु सपाहेओ पवज्जइ।
गच्छंतो सो सुही होइ छुहा-तण्हाविवज्जिओ ॥२०॥

एवं धम्मं पि काऊण जो गच्छइ परं भवं।
गच्छंतो सो सुही होइ अप्पकम्मे अवेयणे ॥२१॥

पानी के झाग और बुद्बुद् के समान क्षणिक शरीर में भ आनन्द नहीं पाता हूँ। यह शरीर तो पहले या बाद में आगे पीछे अवश्य ही छोड़ना है। (तो इसमें क्या आसक्ति रखनी चाहिए?)

व्याधि और रोग के घर तथा जरा एवं मरण से ग्रसित इस प्रकार मनुष्य देह में (भव) में क्षण भर के लिए भी आनन्द नहीं पा सकता हूँ।

अहो! यह सारा संसार सचमुच दुःखमय है। इसमें पड़े हुए प्राणी जन्म, जरा, रोग और मरण के दुःख से पीड़ित हो रहे हैं।

क्षेत्र, वास्तु (घर) सोना, पुत्र, स्त्री और बन्धुओं को तथा इस शरीर को छोड़कर भी पराधीन रूप में मुझे अवश्य जाना ही है ( अर्थात् आगे पीछे मरण तो होने वाला ही है। )

जिस प्रकार किंपाक फल का परिणाम अच्छा नहीं होता है इसी तरह भोगे हुए भोगों का परिणाम भी अच्छा नहीं होता है।

जो व्यक्ति पाथेय ( मार्ग के लिए भोजन) लिए बिना ही लम्बे मार्ग में प्रयाण करता है वह क्षुधा-तृषा से पीड़ित होकर मार्ग में जाता हुआ दुःखी होता है।

इसी प्रकार जो व्यक्ति धर्म का आचरण किये बिना ही परभव में जाता है वह व्याधि और रोग से पीड़ित होता हुआ दुःखी होता है।

जो व्यक्ति दीर्घ मार्ग पर प्रयाण करते हुए साथ में पाथेय ले जाता है वह क्षुधा-तृषा से पीड़ित नहीं होता और मार्ग में जाता हुआ सुखी होता है।

इसी प्रकार जो जीव धर्म का आचरण कर परलोक में जाता है वह अल्प कर्म वाला और वेदना-रहित होता हुआ सुखी होता है।

जहा गेहे पलित्तम्मि तस्स गेहस्स जो पहू।
सारभण्डाणि नीणेइ असारं अवउज्झइ ॥२२॥
एवं लोए पलित्तम्मि जराए मरणेण य।
अप्पाणं तारइस्सामि तुब्भेहिं अणुमन्निओ ॥२३॥

—उत्तराध्ययन सूत्र अध्ययन १९

## खंदए परिव्वायगे

तत्थ णं सावत्थीए नयरीए गद्दभालस्स अंतेवासी खंदए णामं कच्चायणस्स गोत्ते परिव्वायगे परिवसइ रिउव्वेद-जजुव्वेद-सामवेद-अहव्वणवेद-इतिहासपंचमाणं, निघंटुछट्ठाणं, चउण्हं वेदाणं संगोवंगाणं-सरहस्साणं, सारए, वारए, धारए, पारए, सडंगवी, छंदे, निरुत्ते, जोइसामयणे, अन्नेसु य बहुसु बम्भण्णएसु परिव्वाएसु नयेसु सुपरिनिट्ठिए या वि होत्था।

तत्थ णं सावत्थीए नयरीए पिंगलए णामं नियंठे वेसालियसावए परिवसइ। तए ण से पिंगलए णाम नियंठे वेसालियसावए अण्णया कयाइ जेणेव खंदए कच्चायण-गोत्ते तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता खंदगं कच्चायण-
इणमक्खेवं पुच्छेइ—मागहा! किं सअंते लोए अणंते

जैसे घर में आग लगने पर उस घर का स्वामी सारभूत चीजों को बाहर निकालता है और निस्सार चीजों को छोड़ देता है।

इसी तरह यह लोक (संसार) जरा और मरण से जल रहा है इसलिए मैं आपकी आज्ञा प्राप्त कर (असार भोगों को छोड़ कर) इस संसार से अपने आपको तारूंगा।

—उत्तराध्ययनसूत्र अ. १६

## स्कन्दक परिव्राजक

श्रावस्ती नगरी में गर्दभाल नामक परिव्राजक का शिष्य, कात्यायनगोत्रीय स्कन्दक नाम का परिव्राजक रहता था। वह ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्वणवेद इन चारों वेदों का, पाँचवाँ इतिहास, पुराण का तथा छट्ठा निघंटु का सांगोपांग और रहस्य सहित प्रवर्तक-याद कराने वाला, उनमें होने वाली भूलों को रोकने वाला (वेदादि शास्त्रों को) धारण करने वाला उनका पारगामी और छह अङ्गों का ज्ञाता था। वह षष्टितन्त्र, (कापिलीय शास्त्र) में विशारद था और गणित, शिक्षाशास्त्र आचारशास्त्र, व्याकरण, छन्द व्युत्पत्ति, ज्योतिषशास्त्र और अन्य बहुत से ब्राह्मण और परिव्राजक सम्बन्धी नीति और दर्शन शास्त्रों में भी बहुत कुशल था।

उसी श्रावस्ती नगरी में वैशालिक (श्री महावीर) का * श्रावक पिंगलक निर्ग्रन्थ रहता था। वह वैशालिक-श्रावक पिंगलक नामक निर्ग्रन्थ, किसी समय जहाँ कात्यायन गोत्री स्कन्दक परिव्राजक रहता था उस ओर गया और उसे आक्षेप पूर्वक इस प्रकार पूछा कि—"हे मागध (मगध देश में उत्पन्न)! लोक सांत

* महावीर स्वामी के वचनों को सुनने वाला अतः श्रावक।

लोए ? स-अन्ते जीवे अणते जीवे ? सअन्ता सिद्धी अणंता सिद्धी ? सअन्ते सिद्धे अणते सिद्धे ? केण वा मरणेणं मरमाणे जीवे वड्ढति वा हायति वा ? एतावं ताव आयक्खाहि। वुच्चमाणे एवं तए णं से खंदए कच्चायणगोत्ते पिंगलएणं नियंठेणं वेसालियसावएणं इणमक्खेवं पुच्छिए समाणे संकिए, कंखिए, वितिगिच्छिए भेदं समावन्ने कलुस समावन्ने णो णं चाएइ पिंगलयस्स नियंठस्स वेसालियसावयस्स किंचि वि पमोक्खमक्खाइउ, तुसिणीए संचिट्ठइ, तए णं से पिंगलए नियंठे वेसालियसावए खंदयं कच्चायणगोत्तं दोच्चं पि तच्चं पि इणमक्खेवं पुच्छेइ मागहा ! किं सअन्ते लोए- जाव-केण वा मरणेणं मरमाणे जीवे वड्ढति वा हायति वा ? एतावता व आक्खाहि। वुच्चमाणे एवं, तए णं से खंदए कच्चायणगोत्ते पिंगलएणं नियंठेण वेसालियसावएणं दोच्चं पि तच्च पि इणमक्खेयं पुच्छिए समाणे संकिए, कंखिए, वितिगिच्छिए, भेदसमावन्ने कलुससमावन्ने णो संचाएइ पिंगलस्स नियंठस्स वेसालिय-सावयस्स किं चि वि पमोक्ख ... तुसिणीए संचिट्ठइ। तए णं सावत्थीए नय

है या अनन्त है ? जीव सान्त है या अनन्त है ? सिद्धि सान्त है या अनन्त है ? सिद्ध सान्त है या अनन्त है ? किस मरण से मरने पर जीव बढ़ता है या घटता है-- अर्थात् किस तरह मरने से जीव का संसार बढ़ता या घटता है ? इन प्रश्नों का तो उत्तर दो।" (ऐसा पिंगलक साधु ने स्कन्दक तापस को पूछा।)

जब वैशालिक-श्रावक निर्ग्रन्थ पिंगलक ने कात्यायन-गोत्रीय स्कन्दक को आक्षेपपूर्वक इस प्रकार पूछा तो वह स्कन्दक तापस "इन प्रश्नों का यह उत्तर होगा या दूसरा" इस प्रकार का उत्तर मुझे कैसे आवे ? ऐसी कांक्षा वाला हुआ, मैं उत्तर दूंगा, उससे प्रश्नकर्त्ता को प्रतीति होगी या नहीं इस प्रकार अविश्वासी हुआ तथा उसकी बुद्धि में भेद हो गया (बुद्धि कुंठित हो गई) । वह कलुषता (क्लेश) को प्राप्त हुआ परंतु वैशालिक श्रावक पिंगलक निर्ग्रन्थ के प्रश्नों का कुछ भी उत्तर न दे सका और चुपचाप रह गया। तब वैशालिक श्रावक पिंगलक निर्ग्रन्थ ने कात्यायनगोत्री स्कन्दक को दो-तीन बार भी पूर्व रीति से आक्षेप पूर्वक पूछा कि हे मागध ! लोक क्या सान्त है यावत् किस प्रकार के मरण से जीव का संसार बढ़ता है या घटता है ? इन प्रश्नों का उत्तर दो। जब पुनरपि वैशालिक-श्रावक पिंगलक निर्ग्रन्थ ने दो-तीन बार कात्यायनगोत्री स्कन्दक को इस प्रकार पूछा तो भी वह स्कन्दक शंका वाला, कांक्षा वाला और बहुत क्लेश को प्राप्त हुआ, परन्तु वैशालिक-श्रावक पिंगलक निर्ग्रन्थ को कुछ भी उत्तर न दे सका और चुपचाप बैठा रहा।

उस समय श्रावस्ती नगरी के तीन कोने वाले मार्ग में यावत् महा पथ में, बड़ी भारी भीड़ के रूप में था मनुष्यों व समूह

और जूते धारण कर, गेरुए रंग का वस्त्र पहन कर वह स्कन्दक तापस श्रावस्ती नगरी के मध्य में होकर निकलता है तथा जिस ओर कृतमंगला नगरी, छत्रपलाशक चैत्य और जहां श्रमण भगवान् महावीर विराजमान थे वहीं जाने का संकल्प करता है।

इधर 'गौतम' इस प्रकार आमन्त्रण कर श्रमण भगवान् महावीर ने गौतम स्वामी को इस प्रकार कहा– हे गौतम! तुम तुम्हारे पूर्व के सम्बन्धी को देखोगे। गौतम ने कहा– हे भगवन् मैं किस को देखूंगा? भगवान् बोले– स्कन्दक तापस को। हे भगवन्! कब, किस प्रकार और कितने समय बाद मैं उसे देखूंगा? तब भगवान् ने कहा– हे गौतम! उस काल उस समय में श्रावस्ती नाम की नगरी थी। वर्णक। उस श्रावस्ती नगरी में गर्दभाल का अन्तेवासी (शिष्य) कात्यायन गोत्रीय स्कन्दक परिव्राजक रहता है इत्यादि पूर्ववत् यावत उसने मेरे पास आने का संकल्प किया है और वह अब अपने से ज्यादा दूर नहीं है, प्रायः समीप पहुँचने वाला है, वह मार्ग में चल रहा है, हे गौतम! उसे तू आज ही देखेगा।

'हे भगवन्!' ऐसा कह कर भगवान् गौतम ने श्रमण भगवान् महावीर को वन्दना-नमस्कार करके पूछा कि–हे भगवन्! क्या कात्यायन गोत्रीय स्कन्दक आप देवानुप्रिय के पास मुण्डित होकर, आगार (घर) को छोड़ कर अनगार बनने में समर्थ है? भगवान् बोले–हां, समर्थ है। जब श्रमण भगवान् महावीर, गौतम को यह बात कह रहे थे कि इतने में कात्यायन गोत्रीय स्कन्दक वहीं शीघ्र आ गये।

अह जाणामि खंदया ! तए णं से खंदए कच्चायणस्स गोत्ते भगवं गोयमं एव वयासी:-गच्छामो णं गोयमा ! तव धम्मायरियं, धम्मोवएसयं, समणं भगवं महावीरं वंदामो नमसामो जाव पज्जुवासामो। अहासुहं देवाणुप्पिया ! मा पडिबंधं करेह। तए णं से भगवं गोयमे खंदएणं कच्चायणस्स गोत्तेण सद्धि जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव पहारेत्थ गमणाए। तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे वियट्टभोई या वि होत्था। तए णं समणस्स भगवओ महावीरस्स वियट्टभोइस्स सरीरगं ओरालं सिगारं कल्लाणं सिवं धन्नं मंगल्लं अणलंकिय-विभूसियं लक्खण-वंजण-गुणोववेअं सिरीए अईव अईव उवसोभेमाणं चिट्ठइ। तए णं से खंदए कच्चायणस्स गोत्ते समणस्स भगवओ महावीरस्स वियट्टभोइस्स सरीरयं ओरालं जाव-अईव अईव उवसोभेमाणं पासइ, पासित्ता हट्ठतुट्ठ-चित्तमाणंदिए, णंदिए, पीइमणे, परम सोमणसिए हरिसवसविसप्पमाणहियए जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ उवागच्छित्ता समणं भगवं महावीरं तिक्खुत्तो आयाहिणपयाहिणं करेइ, जाव पज्जुवासइ।

'खंदया !' त्ति समणे भगवं महावीरं खंदयं कच्च

तब कात्यायन गोत्रीय स्कन्दक परिव्राजक ने भगवान् गौतम से इस प्रकार कहा–हे गौतम ! तुम्हारे धर्माचार्य, धर्मोपदेशक श्रमण भगवान् महावीर के पास चलें और उन्हें वन्दना–नमस्कार करें यावत् उनकी पर्युपासना करें। गौतम स्वामी ने कहा–हे देवानुप्रिय ! जैसा तुम्हें ठीक लगे वैसा करो, विलम्ब न करो। तत्पश्चात् भगवान गौतम ने उस कात्यायन गोत्रीय स्कन्दक परिव्राजक के साथ जहाँ श्रमण भगवान् महावीर विराजमान थे वहां जाने का संकल्प किया। उस काल, उस समय श्रमण भगवान् महावीर प्रतिदिन भोजन करने वाले थे। उन प्रतिदिन भोजन करने वाले भगवान् महावीर का उदार शृंगार किये हुए के समान, कल्याण रूप, शिव रूप, धन्य, मंगल रूप अलंकारों के बिना ही विभूषित, शुभ लक्षण–व्यञ्जन और गुणों से युक्त शरीर शोभा से अत्यन्त सुशोभित था। तब वह कात्यायन गोत्रीय स्कन्दक प्रतिदिवस भोजी भगवान महावीर के उदार यावत् शोभा से अति सुशोभित शरीर देखकर हर्षित हुआ, संतुष्ट हुआ, आनन्दित चित्त वाला हुआ, आनन्दित हुआ, प्रीति युक्त मन वाला हुआ, परम सौमनस्य ( चित्त की प्रसन्नता ) को प्राप्त हुआ, तथा हर्ष से प्रफुल्ल हृदय वाला होकर जहाँ श्रमण भगवान् महावीर विराजमान हैं उस ओर आकर श्रमण भगवान् महावीर को तीन बार प्रदक्षिणा करता है यावत् उनकी पर्युपासना करता है।

'हे स्कन्दक !' इस प्रकार सम्बोधन कर श्रमण भगवान् महावीर ने कात्यायनगोत्रीय स्कन्दक परिव्राजक को इस प्रकार

जे वि य ते खंदया ! जाव सअंतो जीवे, अणंते जीवे तस्स वि य णं अय अट्ठे-एवं खलु जाव-दव्वओ णं एगे जीवे सअंते, खेत्तओ णं जीवे असंखेज्ज-पएसिअं, असंखेज्ज-पएसोगाढे, अत्थि पुण से अन्ते, कालओ णं जीवे न कयाइ न आसी, जाव-निच्चे, नत्थि पुण से अन्ते। भावओ णं जीवे अणंता णाणपज्जया, अणंता दसण-पज्जया, अणंता चारित्तपज्जया, अणंता अगुरुलहुपज्जवा, नत्थि पुण से अन्ते, से त दव्वओ जीवे सअन्ते, खेत्तओ जीवे सअन्ते कालओ जीवे अणते, भावओ जीवे अणते।

जे वि य ते खंदया ! (पुच्छा) इमेयारूवे चिंतिए जाव-किं सअन्ता सिद्धी, अणता सिद्धी, तस्स वि य णं अयं अट्ठे-मए खंदया ! एवं खलु चउव्विहा सिद्धी पण्णत्ता, तंजहाः-दव्वओ, खेत्तओ, कालओ, भावओ । दव्वओ णं एगा सिद्धी सअन्ता खेत्तओ णं सिद्धी पणयालीसं जोयणसयसहस्साइं तीस च जोयणसहस्साइं दोण्णि य अउणापन्न-जोयणसए किं चि विसेसाहिए परिक्खेवेणं, अत्थि पुण से अन्तें । कालओ णं सिद्धी न कयाइ न आसी, भावओ य जहा लोयस्स तहा भाणियव्वा । तत्थ दव्वओ सिद्धी सअन्ता, खेत्तओ सिद्धी सअन्ता, कालओ सिद्धी अणंता, भावओ सिद्धी अणता, । जे वि य ते

हे स्कन्दक ! तुम्हें जो यह विचार हुआ था कि जीव अन्त वाला है या अनन्त है उसका भी अर्थ यह है कि यावत् द्रव्य से जीव एक है और अन्त वाला है, क्षेत्र से जीव असंख्य प्रदेश वाला है और असंख्य प्रदेश में अवगाढ है इसलिए उसका भी अन्त है। काल से जीव किसी दिन न था ऐसा नहीं, यावत् नित्य है और उसका अन्त नहीं है। भाव से जीव अनन्त ज्ञान पर्याय रूप है, अनन्त दर्शन पर्याय रूप है, अनन्त अगुरु-लघु पर्याय रूप है और उसका अन्त नहीं है। हे स्कन्दक! इस प्रकार द्रव्य जीव अन्त वाला है, क्षेत्र जीव सान्त है, काल-जीव अनन्त है और भाव-जीव भी अनन्त है।

हे स्कन्दक ! तुम्हें जो यह विकल्प हुआ था कि सिद्धि अन्त वाली है या अन्त रहित है इसका भी उत्तर यह है कि-हे स्कन्दक ! मैंने चार प्रकार की सिद्धि कही है, वह इस प्रकार द्रव्य से क्षेत्र से, काल से और भाव से। द्रव्य से सिद्धि एक है, और अन्त वाली है, क्षेत्र से सिद्धि की लम्बाई-चौडाई पैंतालिस लाख योजन की है और उसकी परिधि एक क्रोड़ बयालीस लाख तीस हजार, दो सौ उनचास योजन से कुछ विशेष अधिक है तथा उसका अन्त है, काल से सिद्धि किसी समय नहीं थी ऐसा नहीं, किसी समय नहीं है ऐसा भी नहीं, किसी समय नहीं रहेगी ऐसा भी नहीं। भाव से सिद्धि भाव लोक की तरह समझ लेना चाहिए। इनमें द्रव्य सिद्धि अन्त वाली है क्षेत्र सिद्धि अन्त वाली है, काल से सिद्धि अन्त रहित है और भाव से सिद्धि अनन्त है।

हे स्कन्दक ! तुम्हें जो संकल्प हुआ था कि सिद्ध अन्त वाले हैं या अन्तरहित हैं उसका स्पष्टीकरण इस प्रकार है:- सि

से तं बालमरणे। से किं तं पंडियमरणे ? पंडियमरणे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा:-पाओवगमणे य, भत्तपच्च-क्खाणे य। से किं तं पाओवगमणे ? पाओवगमणे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा:-णीहारिमे य, अणीहारिमे य नियमा अपडिकम्मे। से तं पाओवगमणे। से किं तं भत्तपच्चक्खाणे ? भत्त-पच्चक्खाणे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा: णीहारिमे य अणी-हारिमे य नियमा सपडिकम्मे, से तं भत्तपच्चक्खाणे। इच्चेतेणं खंदया ! दुविहेणं पंडियमरणेणं मरमाणे जीवे अणंतेहिं नेरइयभवग्गहणेहिं अप्पाणं विसंजोएइ, जाव वीईवयइ। से तं मरमाणे हायइ। से तं पंडियमरणे। इच्चेएणं खंदया ! दुविहेणं मरणेणं मरमाणे जीवे वड्ढइ वा हायइ वा, एत्थ णं से खंदए कच्चायणसगोत्ते संबुद्धे समणं भगवं महावीरं वंदइ, नमंसइ, वंदित्ता, नमंसित्ता एवं वयासी:- इच्छामि णं भंते ! तुब्भं अंतिए केवलि-पन्नत्तं धम्मं निसामित्तए। अहासुहं देवाणुप्पिया ! मा पडिबंधं करेह।

तए णं समणे भगवं महावीरे खंदयस्स कच्चायण-[illegible] तीसे य महइमहालियाए परिसाए धम्मं परिक-हेइ। धम्मकहा भाणियव्वा। तए णं से खंदए कच्चाय-णसगोत्ते समणस्स भगवओ महावीरस्स अंतिए धम्

जीव भटकता है। इस प्रकार के बाल मरण से मरता हुआ जीव अपना संसार बढाता है। यह बाल मरण की बात हैं।

प्रश्न-- पण्डित मरण क्या है ?

उत्तर--पण्डित मरण दो प्रकार का कहा गया है यथा--पादपोपगमन और भक्तप्रत्याख्यान।

प्रश्न--- पादपोपगमन क्या है ?

उत्तर-- पादपोपगमन दो प्रकार का होता है-- निर्हारिम (जिसके मरने पर अन्तिम संस्कार किया जाय ) और अनिर्हारिम (जिसके मरने पर कोई संस्कार न हो )। यह दोनों प्रकार का पादपोपगमन मरण ( वृक्ष की तरह स्थिर होकर मरना ) नियम से प्रति कर्म रहित ही होता है। यह पादपोपगमन का वर्णन हुआ।

प्रश्न-भक्तप्रत्याख्यान किसे कहते हैं ?

उत्तर- भक्तप्रत्याख्यान मरण दो प्रकार है यथा निर्हारिम और अनिर्हारिम यह दोनों प्रकार का मरण प्रतिकर्म वाला होता है। यह भक्त-प्रत्याख्यान मरण ( खान-पान का त्याग करके मरना ) का वर्णन हुआ।

हे स्कन्दक ! इन दोनों प्रकार के पण्डित मरण से मरने वाला जीव नैरयिक के अनन्त भवों को नहीं पाता है। यावत् संसार-वन को पार कर जाता है। इस प्रकार मरता हुआ जीव संसार को घटाता है। यह पण्डित मरण की बात हुई। हे स्कन्दक ! पूर्वोक्त दो प्रकार के मरण से मरता हुआ जीव अपना संसार बढ़ाता है और घटाता है।

यह सुनकर वह कात्यायनगोत्रीय स्कन्दक सम्बुद्ध हो गया (उसे सच्चा ज्ञान हो गया)। वह श्रमण भगवान् महावीर को

सोच्चा, णिसम्म, हट्ठ–तुट्ठे जाव हियहियए उट्ठाए उट्ठेइ, उट्ठित्ता समणं भगवं महावीरं तिक्खुत्तो आयाहिण-पया-हिणं करेइ, करित्ता एवं वयासी:–सद्दहामि णं भंते ! निग्गंथं पावयणं पत्तियामि णं भंते ! णिग्गंथं पावयणं, रोएमि णं भंते ! णिग्गंथं पावयणं, अब्भुट्ठेमि णं भंते ! णिग्गंथं पावयणं, एवमेअं भंते ! तहमेअं भंते ! अवि-तहमेअं भंते ! असंदिद्धमेअं भंते ! इच्छिअमेअं भंते ! इच्छिअपडिच्छिअमेअं भंते! से जहेअं तुब्भे वदह त्ति कट्टु समणं भगवं महावीरं वंदइ, नमंसइ, वंदित्ता, नमं-सित्ता, उत्तरपुरत्थिमं दिसीभागं अवक्कमइ, अवक्कमित्ता, तिदडं च, कुण्डिअं च, जावच्चाउरत्ताओ य एगंते एडेइ एडित्ता जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छइ उवागच्छित्ता समणं भगवं महावीरं आयाहिण-पयाहिणं करेइ, करित्ता जाव–नमंसित्ता एवं वयासी:–आलि-त्ते णं भंते ! लोए, पलित्ते णं भंते ! लोए, आलित्तपलित्ते णं भंते ! लोए जराए, मरणेण य । से जहाणामए के गाहावई अगारंसि झियायमाणंसि, जे से तत्थ भवइ, अप्पभारे, मोल्लगुरुए तं गहाय आयाए एगंत-अवक्कमइ । एस मे नित्थारिए समाणे पच्छा, पुरा हियाए सुहाए, खमाए, निस्सेयसाए, आणुगामि

वन्दना-नमस्कार कर इस प्रकार बोला–हे भगवन् ! मैं आपके समीप (आपके मुख से) केवलिप्ररूपित धर्म सुनना चाहता हूँ। (महावीर भगवान् ने कहा) हे देवानुप्रिय ! जैसा ठीक मालूम हो वैसा करो, विलम्ब न करो।

तत्पश्चात् श्रमण भगवान् महावीर ने कात्यायनगोत्रीय स्कन्दक को और वहाँ एकत्रित बड़ी भारी सभा को धर्मोपदेश दिया। यहाँ धर्म-कथा का वर्णन करना चाहिए। तब वह कात्यायनगोत्रीय स्कन्दक श्रमण भगवान महावीर के मुख से धर्म श्रवण कर उसे हृदय में धारण कर हर्षित हुआ, सन्तुष्ट हुआ, यावत् विकसित हृदय वाला हुआ। वह खड़ा हो जाता है और खड़े होकर श्रमण भगवान महावीर को तीन प्रदक्षिणा देकर इस प्रकार बोला–हे भगवन् ! निर्ग्रन्थ प्रवचन में मैं श्रद्धा रखता हूँ, हे भगवन् ! मैं निर्ग्रन्थ प्रवचन में प्रीति रखता हूँ, हे भगवन् ! मैं निर्ग्रन्थ प्रवचन में रुचि रखता हूँ, हे भगवन् ! मैं निर्ग्रन्थ प्रवचन को स्वीकार करता हूँ। हे भगवन् ! यह इसी तरह का है हे भगवन् ! यह सत्य है, हे भगवन् ! यह अवितथ (मिथ्या नहीं) है, हे भगवन् ! यह असंदिग्ध है। हे भगवन् ! यह इच्छित-इष्ट है, हे भगवन् ! यह बार-बार अभिलषणीय है, हे भगवन् ! यह इच्छित और प्रतीच्छित है, जो आप कहते हैं। ऐसा कहके वह श्रमण भगवन् महावीर को वन्दना-नमस्कार करता है और फिर उत्तर पूर्व के दिशा भाग में (ईशान कोन में) जाकर त्रिदण्ड, कुण्डी यावत् धातु-गेरु से रंगे हुए वस्त्रों को एकान्त में रख कर श्रमण भगवान् महावीर के पास आता है और श्रमण भगवान् महावीर को तीन बार प्रदक्षिणा करके यावत् नमस्कार करके इस प्रकार बोलता है,–

भविस्सइ । एवामेव देवाणुप्पिया ! मज्झ वि आया एगे भंडे, इट्ठे, कंते, पिए, मणुण्णे, मणामे, पेज्जे, वेसासिए संमए, अणुमए, बहुमए, भंडकरंडगसमाणे, मा णं सीअं, मा णं उण्हं मा णं खुहा, मा णं पिवासा, मा णं चोरा, मा णं वाला मा णं दंसा, मा णं मसगा, मा णं वाइय, पित्तिय, सम्भिय, सन्निवाइय, विविहा रोगायंका परीसहोवसग्गा फुसंतु त्ति कट्टु एस मे नित्थारिए समाणे परलोयस्स हियाए, सुहाए, खमाए, नीसेसाए, आणुगामि-यत्ताए भविस्सइ । तं इच्छामि णं देवाणुप्पिया ! सयमेव पव्वाविअं, सयमेव मुंडाविअं, सयमेव सेहाविअं, सयमेव सिक्खाविअं, सयमेव आयार-गोयरं विणय-वेणयिय चरण करण-जाया मायावत्तियं धम्ममाइक्खिउं ।

तए णं समणे भगवं महावीरे खंदयं कच्चायणगोत्तं सयमेव पव्वावेइ, जाव-धम्ममाइक्खइ एवं देवाणुप्पिय एवं चिट्ठिअव्वं, एवं निसीइअव्वं, एवं तुयट्टिअव्वं भुंजिअव्वं, एवं भासिअव्वं एवं उट्ठाए उट्ठाय पाणेहिं भूएहिं जीवेहिं, सत्तेहिं, संजमेणं संजमिअव्वं, अस्सिं

हे भगवन्! जरा और मृत्यु के दुःख से यह संसार जल रहा है, विशेष जल रहा है और आदीप्त-प्रदीप्त हो रहा है। जैसे कोई गृहस्थ अपने घर में आग लग जाने पर उस घर में जो अल्प भार वाली और बहुमूल्य वस्तुएँ होती हैं उन्हें लेकर एकान्त में चला जाता है। क्योंकि वह गृहस्थ विचारता है कि इस घर में से ऐसा सामान निकाला जावे तो वह आगे या पीछे मुझे हित-रूप, सुखरूप, कुशलरूप और कल्याणरूप तथा पुण्य परम्परा वाला होगा। इसी तरह हे देवानुप्रिय! मेरी आत्मा भी एक प्रकार का सामानरूप है और यह इष्ट, कान्त, प्रिय, सुन्दर मनोहर, स्थिरता वाला विश्वासपात्र, सम्मत, अनुमत बहुमत आभूषणों के करण्डिये के समान है इसलिए उसे सर्दी, गर्मी, भूख, प्यास, चोर व्याघ्र या सर्प डांस-मच्छर, वात-पित्त-कफ और सन्निपात वगैरह अनेक प्रकार के रोग, प्राणघातक दंश तथा परीषह और उपसर्ग हानि न पहुँचावें ऐसा करके यदि मैं इनसे उसे बचा लूं तो मेरी आत्मा इस परलोक में हितरूप, सुखरूप कुशलरूप, कल्याणरूप और पुण्य परम्परा रूप, होगा इसलिए हे देवानुप्रिय! मैं चाहता हूँ कि मैं आपके पास प्रव्रजित होऊं मुण्डित होऊं प्रतिलेखनादि क्रियाएँ सीखूं सूत्रार्थ पढ़ूं, और मैं यह चाहता हूँ कि आप स्वयं मुझे आचार-गोचर विनय, विनय का फल, चरण (चारित्र) पिण्डविशुद्धि आदि करण संयम यात्रा और संयम के निर्वाहक आहार का निरूपण करने वाला धर्म कहें।

तब श्रमण भगवान महावीर ने कात्यायनगोत्रीय स्कन्दक को स्वयमेव दीक्षा दी और धर्म का उपदेश दिया कि हे देवानुप्रिय! इस प्रकार चलना चाहिए, इस प्रकार खड़ा रहना चाहिए, इस प्रकार बैठना चाहिए, इस प्रकार सोना चाहिए

## ब्रह्मचर्य-समाधि के दस स्थान

सुधर्मस्वामी ने जम्बूस्वामी से इस प्रकार कहा–हे आयुष्मन् ! सुना है उन भगवान् ने ऐसा कहा–– जिन शासन में स्थविर भगवन्तों ने ब्रह्मचर्य समाधि के दस स्थान कहे हे जिन्हें सुनकर और हृदय में धारण कर मुनि, संयमपुष्ट, संवरपुष्ट, समाधिपुष्ट, गुप्तियों से गुप्त, जितेन्द्रिय, आदर्श ब्रह्मचारी बन कर अप्रमत होकर विचरण करे । वे इस प्रकार है–

१) स्त्री, पशु और नपुंसक रहित उपाश्रय तथा स्थानक का सेवन करने वाला ही निर्ग्रंथ कहा जाता है । जो स्त्री पशु और नपुंसक सहित उपाश्रय और स्थानक का सेवन करता है वह निर्ग्रन्थ नहीं कहला सकता है ।

शिष्य ने पूछा–ऐसा क्यों कहा जाता है ?

आचार्य बोले–स्त्री–पशु–नपुंसक सहित उपाश्रय तथा स्थानक का सेवन करने वाले ब्रह्मचारी साधु के ब्रह्मचर्य में शंका (ब्रह्मचर्य पालूं या न पालूं ?) उत्पन्न होती है, ( अथवा दूसरों को शंका हो सकती है कि यह ब्रह्मचारी है या नहीं ?) आकांक्षा (मैथुन सेवन की इच्छा) जागृत होती है, विचिकित्सा ( ब्रह्मचर्य के फल में संशय) होने लगती है, एकान्त होने से पतन होने का भय रहता है, मैथुन लालसा से उन्मत्त सी दशा हो जाती है, दीर्घकालीन रोग उत्पन्न हो सकता है और वह केवलिप्ररूपित धर्म से भ्रष्ट हो सकता है । इसलिए स्त्री-पशु और नपुंसक सहित उपाश्रय, स्थानक, आसन आदि का सेवन नहीं करने वाला निर्ग्रन्थ होता है ।

(२) स्त्रियों की कथा (शृंगार कथा ) नहीं करने वाला ही निर्ग्रन्थ होता है । शिष्य ने पूछा–ऐसा

भंसेज्जा। तम्हा खलु नो निग्गंथे इत्थीणं इंदियाइं मणो-
हराइं मणोरमाइं आलोएज्जा निज्झाएज्जा ॥४॥

नो इत्थीणं कुड्डंतरंसि वा दूसंतरंसि वा भित्तंतरंसि
वा कूइयसद्दं वा रुइयसद्दं वा गीयसद्दं वा हसियसद्दं वा,
थणियसद्दं वा, कंदियसद्दं वा, विलवियसद्दं वा, सुणेत्ता
हवइ से निग्गंथे। तं कहमिति चे। आयरियाह। निग्गं-
थस्स खलु इत्थीणं कुड्डंतरंसि वा दूसंतरंसि वा भित्तंतरंसि
वा कूइयसद्दं वा रुइयसद्दं वा गीयसद्दं वा हसियसद्दं वा
थणियसद्दं वा कंदियसद्दं वा विलवियसद्दं वा सुणेमाणस्स
बंभयारिस्स बंभचेरे संका वा कंखा वा वितिगिच्छा वा
समुप्पज्जिज्जा, भेदं वा लभेज्जा, उम्मायं वा पाउणिज्जा,
दीहकालियं वा रोगायंकं हवेज्जा, केवलिपन्नत्ताओ
धम्माओ भंसेज्जा। तम्हा खलु नो निग्गंथे इत्थीणं कुड्डं-
तरंसि वा दूसंतरंसि वा भित्तंतरंसि वा कूइयसद्दं वा रुइय-
सद्दं वा गीयसद्दं वा हसियसद्दं वा थणियसद्दं वा कंदिय-
सद्दं वा विलवियसद्दं वा सुणेमाणे विहरेज्जा ॥५॥

नो निग्गंथे पुव्वरयं पुव्वकीलियं अणुसरित्ता हवइ
से निग्गंथे। तं कहमिति चे। आयरियाह। निग्गंथस्स
खलु पुव्वरयं पुव्वकीलियं अणुसरमाणस्स बंभयारिस्स
बंभचेरे संका वा कंखा वा वितिगिच्छा वा समुप्पज्जिज्जा,

भ्रष्ट हो सकता है। इसलिए निर्ग्रन्थों को स्त्रियों की मनोहर और मनोरम इन्द्रियों को तो न देखना चाहिए और न उनका विचार करना चाहिए ॥४॥

(५) लकड़ी की टट्टी की ओट से वस्त्र के पर्दे की ओट से या भीत की ओट से स्त्रियों के कूजित (कोयल के समान) शब्द, रोने के शब्द, गीत के शब्द, हँसने के शब्द, रति प्रसंग के शब्द, क्रन्दित शब्द और विलाप के शब्द नहीं सुनने वाला निर्ग्रन्थ होता है।

शिष्य ने पूछा—ऐसा क्यों ?

आचार्य बोले—टट्टी की ओट से, वस्त्र के पर्दे की ओट या भीत की ओट से स्त्रियों के कूजित शब्द, रोने के शब्द गीत के शब्द, हँसने के शब्द रति प्रसंग के शब्द, क्रन्दित शब्द और विलाप के शब्दों को सुनने वाले ब्रह्मचारी के ब्रह्मचर्य में शंका, कांक्षा, विचिकित्सा उत्पन्न होती है, ब्रह्मचर्य का भंग हो जाता उन्माद प्राप्त हो जाता है, दीर्घकालीन रोग हो सकता है वह केवलि-प्ररूपित धर्म से भ्रष्ट हो सकता है। इसलिए टट्टी की ओट से पर्दे की ओट से या भीत की ओट से कूजित शब्द, रुदित शब्द, गीत शब्द, हसित शब्द, स्तनित शब्द, आक्रन्दन और विलाप के शब्दों को न सुनें ॥५॥

(६) पूर्व (गृहस्थ जीवन में) जो भोग भोगे हैं, या स्त्रियों के साथ जो रतिक्रीडाएँ की हों उनका स्मरण न करने वाला निर्ग्रन्थ होता है। शिष्य ने पूछा—ऐसा क्यों ? आचार्य बोले—पूर्व रति और पूर्व क्रीडाओं का स्मरण करने वाले ब्रह्मचारी साधु के ब्रह्

अभिज्जमाणस्स बंभयारिस्स बंभचेरे संका वा कंखा वा वितिगिच्छा वा समुप्पज्जिज्जा, भेयं वा लभेज्जा, उम्मायं वा पाउणिज्जा, दीहकालियं वा रोगायंकं हवेज्जा। केवलिपन्नत्ताओ धम्माओ भंसेज्जा । तम्हा खलु नो निग्गंथे विभूसाणुवादी हविज्जा ॥९॥

नो सद्द-रूव-रस-गंध फासाणुवादी हवइ से निग्गंथे । तं कहमिति चे । आयरियाह । निग्गंथस्स खलु सद्द-रूव-रस-गंध-फासाणुवादिस्स बंभयारिस्स बंभचेरे संका वा कंखा वा वितिगिच्छा वा समुप्पज्जिज्जा, भेयं वा लभेज्जा, उम्मायं वा पाउणिज्जा, दीहकालियं रोगायंकं वा हवेज्जा । केवलिपन्नत्ताओ धम्माओ भंसेज्जा । तम्हा खलु नो सद्द-रूव रस-गंध-फासाणुवादी भवेज्जा से निग्गंथे । दसमे बंभचेरसमाहिठाणे हवइ ॥१०॥

हवंति इत्थ सिलोगा । तं जहा:—

जं विवित्तमणाइण्णं, रहियं इत्थिजणेण य ।
बंभचेरस्स रक्खट्ठा, आलयं तु निसेवए ॥१॥

मणपल्हाय-जणणी, कामराग-विवड्ढणी ।
बंभचेररओ भिक्खू, थी-कहं तु विवज्जए ॥२॥

समं च संथवं थीहिं, संकहं च अभिक्खणं ।
बंभचेररओ भिक्खू, निच्चसो परिवज्जए ॥३॥

है ब्रह्मचर्य में शंका, कांक्षा, विचिकित्सा उत्पन्न होती है, ब्रह्मचर्य का भेद हो सकता है, उन्माद प्राप्त हो सकता है दीर्घकालीन रोग पैदा हो जाता है और वह केवलि-प्रज्ञप्त धर्म से भ्रष्ट हो सकता है। इसलिए साधु को शरीर की विभूषा (टाप-टीप) नहीं करना चाहिए।

(१०) शब्द-रूप रस-गन्ध-स्पर्श आदि इन्द्रियों के विषयों में जो आसक्त नहीं होता है वह निर्ग्रन्थ है। शिष्य ने पूछा—ऐसा क्यों? आचार्य बोला—शब्द-रूप-रस-गन्ध-स्पर्श में आसक्त होने वाले ब्रह्मचारी साधु के ब्रह्मचर्य में शंका, कांक्षा, विचिकित्सा उत्पन्न होती है, ब्रह्मचर्य का खण्डन होता है, उन्माद प्राप्त होता है, दीर्घकालीन रोग पैदा होता है और केवलि-प्रज्ञप्त धर्म से भ्रष्ट होता है। अतः साधु को शब्द-रूप-रस-गंध और स्पर्श में आसक्त नहीं होना चाहिए। यह दसवाँ ब्रह्मचर्य समाधि स्थान है। अब इस सम्बन्धी श्लोक कहे जाते हैं। अर्थ इस प्रकार है:—

(१) ब्रह्मचारी को ब्रह्मचर्य की रक्षा के लिए स्त्री, पशु और नपुंसक रहित एकान्त स्थान का सेवन करना चाहिए।

(२) ब्रह्मचर्य में रत रहने वाला भिक्षु मन में क्षोभ पैदा करने वाली और काम-वासना को बढ़ाने वाली स्त्री-कथा का त्याग करे।

(३) ब्रह्मचर्य में रत रहने वाला भिक्षु स्त्रियों के परिचय को तथा पुनः पुनः शृंगारवर्धक स्त्री-कथाओं को (या स्त्रियों के साथ पुनः पुनः कथावार्ता प्रसंग को) सदा के लिए छोड़

कूइयं रुइयं गीयं, हास-भुत्तासियाणि य।
पणीयं भत्तपाणं च, अइमायं पाण-भोयणं ॥१२॥

गत्तभूसणमिट्ठं च, कामभोगा य दुज्जया।
नरस्सत्तगवेसिस्स, विसं तालउडं जहा ॥१३॥

दुज्जए कामभोगे य, निच्चसो परिवज्जए।
संकट्ठाणाणि सव्वाणि, वज्जेज्जा पणिहाणवं ॥१४॥

धम्मारामे चरे भिक्खू, धिइमं धम्मसारही।
धम्मारामे रते दंते, बंभचेरसमाहिए ॥१५॥

देव-दाणव-गंधव्वा, जक्ख-रक्खस-किन्नरा।
बंभयारिं नमंसंति, दुक्करं जे करंति तं ॥१६॥

एस धम्मे धुवे निच्चे, सासए जिण-देसिए।
सिद्धा सिज्झन्ति चाणेण, सिज्झिस्संति तहावरे ॥१७॥

—उत्तराध्ययन १६ अ० १५५

# मोक्ख-मग्गो

कहं चरे ? कहं चिट्ठे ? कहमासे ? कहं सए ?  
कहं भुंजन्तो भासन्तो पावं कम्मं न बंधइ ? ॥१॥

जयं चरे जयं चिट्ठे जयमासे जयं सए ।  
जयं भुंजन्तो भासन्तो पावं कम्मं न बंधइ ॥२॥

सव्वभूयप्पभूयस्स सम्मं भूयाइं पासओ ।  
पिहियासवस्स दन्तस्स पावं कम्मं न बंधइ ॥३॥

'पढमं नाणं तओ दया' एवं चिट्ठइ सव्वसंजए ।  
अन्नाणी किं काही ? किं वा नाहिइ छेय पावगं ॥४॥

सोच्चा जाणइ कल्लाणं, सोच्चा जाणइ पावगं ।  
उभयं पि जाणइ सोच्चा जं छेयं तं समायरे ॥५॥

जो जीवे वि न जाणइ, अजीवे वि न जाणइ ।  
जीवाऽजीवे अयाणंतो कहं सो नाहिइ संजमं ॥६॥

# मोक्ष-मार्ग

शिष्य पूछता है:-

कैसे चलना चाहिए ? कैसे खड़ा रहना चाहिए ? कैसे बैठना चाहिए ? कैसे सोना चाहिए ? कैसे खाना चाहिए और कैसे बोलना चाहिए ? उक्त क्रियाएँ किस प्रकार करता हुआ जीव पापकर्म का बन्ध नहीं करता है ? आचार्य बोले-

यतना के साथ (उपयोग-विवेक पूर्वक ) चलना चाहिए, यतना के साथ खड़ा रहना चाहिए, यतना के साथ बैठना चाहिए, यतना के साथ सोना चाहिए। यतना के साथ खाता हुआ और यतनापूर्वक बोलता हुआ जीव पापकर्म का बन्ध नहीं करता है।

सब जीवों को अपनी आत्मा के समान समझने वाले, पृथ्वीकाय आदि भूतों को (जीवों को ) सम्यक प्रकार से देखने वाले, कर्म स्रोत (आस्रव ) को रोकने वाले और जितेन्द्रिय जीव को पाप कर्म का बन्ध नहीं होता है।

'पहले ज्ञान और फिर दया' इस सिद्धान्त पर ही सारा संयम वर्ग रहा हुआ है। अज्ञानी क्या करेगा ? वह कल्याण और पाप को क्या समझेगा ?

शास्त्रों को सुनने से ही कल्याण का ज्ञान होता है, शास्त्रों के सुनने से ही पाप का स्वरूप मालूम होता है, कल्याण और अकल्याण दोनों का ज्ञान शास्त्र सुनने से होता है इसलिए दोनों को सुनकर जाने और जो श्रेयस्कर हो उसका आचरण करे।

जो जीव को भी नहीं जानता, जो अजीव को भी नहीं जानता तथा जो जीव और अजीव दोनों को नहीं जानता वह संयम के स्वरूप को कैसे जानेगा ?

जो जीवे वि वियाणइ अजीवे वि वियाणए ।
जीवाऽजीवे वियाणतो सो हु नाहीइ संजमं ॥७॥
जया जीवमजीवे य दो वि एए वियाणइ ।
तया गई बहुविहं सव्व-जीवाण जाणइ ॥८॥
जया गई बहुविहं सव्व-जीवाण जाणइ ।
तया पुण्णं च पावं च बंधं मोक्खं च जाणइ ॥९॥
जया पुण्णं च पावं च बंधं मोक्खं च जाणइ ।
तया निव्विंदए भोए जे दिव्वे जे य माणुसे ॥१०॥
जया निव्विंदए भोए जे दिव्वे जे य माणुसे ।
तया चयइ संजोगं सब्भिंतर बाहिरं ॥११॥
जया चयइ संजोगं सब्भिंतर बाहिरं ।
तया मुंडे भवित्ताणं पव्वयइ अणगारियं ॥१२॥
जया मुंडे भवित्ताणं पव्वयइ अणगारियं ।
तया संवरमुक्किट्ठं धम्मं फासे अणुत्तरं ॥१३॥
जया संवरमुक्किट्ठं धम्मं फासे अणुत्तरं ।
तया धुणइ कम्मरयं अबोहिकलुसं कडं ॥१४॥
जया धुणइ कम्मरयं अबोहिकलुसं कडं ।
तया सव्वत्तगं नाणं दंसणं चाभिगच्छइ ॥१५॥

जो जीव को जानता है और अजीवों को जानता है वह जीवाजीवों को जानने वाला ही संयम के स्वरूप को जान सकता है।

जब जीव और अजीव—इन दोनों को जानता है तब सब जीवों की विविध प्रकार की गतियों को जानता है।

जब सब जीवों की विविध गतियों को जानता है तब पुण्य-पाप और बन्ध-मोक्ष को जानता है।

जब पुण्य-पाप और बन्ध-मोक्ष को जानता है तब दिव्य-और मानुषिक भोगों से विरक्त होता है।

जब दिव्य और मानुषिक भोगों से विरक्त होता है तब बाह्य और आभ्यन्तर संयोगों का त्याग करता है।

जब बाह्य और आभ्यन्तर संयोगों का त्याग करता है तब मुंडित होकर अनगार धर्म में प्रव्रजित होता है।

जब मुंडित होकर अनगार धर्म में प्रव्रजित होता है तब उत्कृष्ट संवर रूप श्रेष्ठ धर्म का स्पर्श करता है (पालन करता है)।

जब उत्कृष्ट संवर रूप श्रेष्ठ धर्म का पालन करता है तब अबोधि (अज्ञान-मिथ्यात्व रूप) पाप से संचित कर्मरूपी रज को धुन डालता है।

जब अज्ञान संचित कर्म रूपी रज को धुन डालता है तब सार्वत्रिक ज्ञान और दर्शन को प्राप्त करता है अर्थात् केवलज्ञान और केवल दर्शन प्राप्त करता है।

जया सव्वत्तगं नाणं दंसणं चाभिगच्छइ।
तया लोगमलोगं च जिणो जाणइ केवली॥१६॥

जया लोगमलोगं च जिणो जाणइ केवली।
तया जोगे निरुंभित्ता सेलेसिं पडिवज्जइ॥१७॥

जया जोगे निरुंभित्ता सेलेसिं पडिवज्जइ।
तया कम्मं खवित्ताण सिद्धिं गच्छइ नीरओ॥१८॥

जया कम्मं खवित्ताण सिद्धिं गच्छइ नीरओ।
तया लोगमत्थयत्थो सिद्धो हवइ सासओ॥१९॥

सुहसायगस्स समणस्स सायाउलगस्स निगामसाइस्स।
उच्छोलणापहोयिस्स दुल्लहा सोग्गइ तारिसगस्स॥

तवोगुणपहाणस्स उज्जुमइ-खंतिसंजमरयस्स।
परीसहे जिणंतस्स सुलहा सोग्गइ तारिसगस्स॥२१॥

—महावीर वाणी १९०-१९८

कि ध्यान न लगे, तो क्या किसी तरह ध्यान रुक सकता है? ईश्वर कर्तृत्ववादी कहते हैं कि, ईश्वर की इच्छा से प्रेरित होकर कर्म, अपना-अपना फल प्राणियों पर प्रकट करते हैं। इस पर कर्मवादी कहते हैं कि कर्म करने के समय परिणामानुसार जीव में ऐसे संस्कार पड़ जाते हैं कि जिनसे प्रेरित होकर कर्ता जीव, कर्म के फल को आप ही भोगते हैं और कर्म उन पर अपने फल को आप ही प्रकट करते हैं।

(ग) तीसरे आक्षेप का समाधान:- ईश्वर चेतन है और जीव भी चेतन, फिर उनमें अन्तर ही क्या है? हाँ, अन्तर इतना हो सकता है कि, जीव की शक्तियाँ आवरणों से घिरी हुई हैं और ईश्वर की नहीं। पर, जिस समय जीव अपने आवरणों को हटा देता है, उस समय तो उसकी सभी शक्तियाँ पूर्णरूप में प्रकाशित हो जाती हैं। फिर, जीव और ईश्वर में विषमता किस बात की? विषमता का कारण जो औपाधिक कर्म है, उसके हट जाने पर भी यदि विषमता बनी रही तो फिर मुक्ति ही क्या है? विषमता का राज्य संसार तक ही परिमित है आगे नहीं। इसलिए कर्मवाद के अनुसार यह मानने में आपत्ति नहीं, कि सभी मुक्त जीव ईश्वर ही हैं। केवल विश्वास के बल पर यह कहना कि ईश्वर एक ही होना चाहिये, उचित नहीं। सभी आत्मा तात्त्विक दृष्टि से ईश्वर ही हैं। केवल बन्धन के कारण वे छोटे-मोटे जीव रूप में देखे जाते हैं- यह सिद्धान्त सभी को अपना ईश्वरत्व प्रकट करने के लिये पूर्ण बल देता है।

कर्मवाद मनुष्य की बुद्धि को स्थिर करता है:-

इस लोक से या परलोक से सम्बन्ध रखने वाले किसी से जब मनुष्य प्रवृत्ति करता है तब यह तो असम्भव ही है

कि, उसे किसी न किसी विघ्न का सामना न करना पड़े। सब में सब को थोड़े बहुत प्रमाण में शारीरिक या मानसिक विघ्न आते ही हैं। ऐसी दशा में देखा जाता है कि, बहुत से बेचैन हो जाते हैं। घबड़ा कर दूसरों को दूषित ठहरा कर उन्हें कोसते हैं। इस तरह विपत्ति के समय एक तरफ बाहरी दुश्मन बढ़ जाते हैं, दूसरी तरफ बुद्धि अस्थिर होने से अपनी भूल दिखाई नहीं देती। अन्त में मनुष्य व्यग्रता के कारण अपने प्रारम्भ किये सब कामों को छोड़ बैठता है और प्रयत्न तथा शक्ति के साथ न्याय का भी गला घोटता है। इसलिए उस समय उस मनुष्य के लिए एक ऐसे गुरु की आवश्यकता है कि, जो उसके बुद्धि-नेत्र को स्थिर कर उसे यह देखने में मदद पहुँचाये, कि उपस्थित-विघ्न का असली कारण क्या है? जहाँ तक बुद्धिमानों ने विचार किया है, यही पता चला है कि ऐसा गुरु, कर्म का सिद्धान्त ही है। मनुष्य का यह विश्वास करना चाहिए कि, चाहे मैं जान सकूँ या नहीं; लेकिन मेरे विघ्न की भीतरी व असली कारण मुझ में ही होना चाहिए। जिस हृदय-भूमिका पर विघ्न-विष-वृक्ष उगता है, उसका बीज भी उसी भूमिका में बोया हुआ होना चाहिए। पवन, पानी आदि बाहरी निमित्तों के समान उस विघ्न-विष-वृक्ष को अंकुरित होने में कदाचित् अन्य कोई व्यक्ति निमित्त हो सकती है, पर वह विघ्न का बीज नहीं; ऐसा विश्वास मनुष्य के बुद्धि-नेत्र को अस्थिर कर देता है, । जिससे वह अड़चन के असली कारण को अपने में देख, न तो उसके लिए दूसरे को कोसता है और न घबड़ाता है। ऐसे विश्वास से मनुष्य के हृदय में इतना बल प्रकट होता है, कि जिससे साधारण संकट के समय विक्षिप्त होने वाला वह बड़ी विपत्तियों को कुछ नहीं समझता और अपने

का पारमार्थिक काम भी पूरा कर ही जाता है। मनुष्य को किसी भी काम की सफलता के लिये परिपूर्ण हार्दिक शान्ति प्राप्त करना चाहिए; जो एक मात्र कर्म के सिद्धान्त ही से मिल सकती है। आंधी और तूफान में जैसे हिमालय का शिखर स्थिर रहता है, वैसे ही अनेक प्रतिकूलताओं के समय शान्तभाव में स्थिर रहना, यही सच्चा मनुष्यत्व है; जो कि भूत काल के अनुभवों से शिक्षा देकर मनुष्य को अपनी भावी भलाई के लिये तैयार करता है। परन्तु यह निश्चित है कि ऐसा मनुष्यत्व, कर्म के सिद्धान्त पर विश्वास किये बिना कभी आ नहीं सकता। इससे यही कहना पड़ता है कि क्या व्यवहार, क्या परमार्थ सब जगह कर्म का सिद्धान्त एक-सा उपयोगी है। कर्म के सिद्धान्त की श्रेष्ठता के सम्बन्ध में डा० मेक्समूलर का जो विचार है वह जानने योग्य है। वे कहते हैं –

"यह तो निश्चित है कि कर्म-मत का असर मनुष्य जीवन पर बेहद हुआ है। यदि किसी मनुष्य को यह मालूम पड़े कि वर्तमान अपराध के सिवाय भी मुझ को जो कुछ भोगना पड़ता है, यह मेरे पूर्व जन्म का ही फल है; तो वह पुराने कर्ज को चुकाने वाले मनुष्य की तरह शान्तभाव से उस कष्ट को सहन कर लेगा और वह मनुष्य इतना भी जानता हो कि सहनशीलता से पुराना कर्ज चुकाया जा सकता है तथा उसी से भविष्यत् के लिए नीति की समृद्धि इकट्ठी की जा सकती है तो उसको भलाई के रास्ते पर चलने की प्रेरणा आप ही आप होगी। अच्छा या बुरा कोई भी कर्म नष्ट नहीं होता, यह नीतिशास्त्र का मत और [illegible] का बल-संरक्षण सम्बन्धी मत समान ही है। [illegible] इतना ही है, कि किसी का नाश नहीं होता [illegible] के अस्तित्व के सम्बन्ध में कितनी

ता क्यों न हो पर यह निर्विवाद सिद्ध है कि कर्ममत सब से अधिक ग्राह्य माना गया है, उससे लाखों मनुष्यों के कष्ट कम हुए हैं और उसी मत से मनुष्यों को वर्तमान संकट झेलने की शक्ति पैदा करने तथा भविष्यत् जीवन को सुधारने में उत्तेजन मिला है।"

कर्मवाद की आवश्यकता कब और किस लिए हुई ?

कर्मवाद के विषय में दो प्रश्न उठते हैं–(१) कर्मवाद का आविर्भाव कब हुआ और (२) वह क्यों ?

(१) पहले प्रश्न का उत्तर––परम्परा और ऐतिहासिक-दृष्टियों से दिया जा सकता है। परम्परा के अनुसार यह कहा जाता है कि जैनधर्म और कर्मवाद का आपस में सूर्य और किरण का सा मेल है। किसी समय, किसी देशविशेष में जैनधर्म का अभाव भले ही देख पड़े, लेकिन उसका अभाव सब जगह एक साथ कभी नहीं होता। अतएव सिद्ध है कि कर्मवाद भी प्रवाह रूप से जैनधर्म के साथ-साथ अनादि है–अर्थात् वह अभूतपूर्व नहीं है।

परन्तु जैनेतर जिज्ञासु और इतिहासप्रेमी जैन उक्त परम्परा को बिना ननु-नच किये मानने के लिए तैयार नहीं। साथ ही वे लोग ऐतिहासिक प्रमाण के आधार पर किये गये विचार को मान लेने में तनिक भी नहीं सकुचाते। यह बात निर्विवाद सिद्ध है कि इस समय जो जैनधर्म श्वेताम्बर या दिगम्बर शाखारूप से वर्तमान है, इस समय जितना जैन तत्त्वज्ञान है और जो विशिष्ट परम्परा है वह सब भगवान् महावीर के विचार का चित्र है। समय के प्रभाव से मूल वस्तु में कुछ न कुछ परिवर्तन होता रहता है, तथापि धारणाशील

१ में, २ उपनिषदों में, ३ स्मृतियों में और वेदानुयायी कतिप
दर्शनों में ईश्वर-विषयक ऐसी कल्पना थी कि जिससे सर्वसाध
रण का यह विश्वास हो गया था कि जगत् का उत्पादक ईश्व
ही है, वही अच्छे या बुरे कर्मों का फल जीवों से भोगवाता है
कर्म जड़ होने से ईश्वर की प्रेरणा के बिना अपना फल भुग
नहीं सकते, चाहे कितनी ही उच्च कोटि का जीव हो, परन्तु अपन
विकास करके ईश्वर हो नहीं सकता, अन्त को जीव जीव ही है
ईश्वर नहीं और ईश्वर के अनुग्रह के सिवाय संसार में निस्ता
भी नहीं हो सकता, इत्यादि ।

इस प्रकार के विश्वास में भगवान् महावीर को तीन
भूलें जान पड़ी:—

---

१ सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् ।
दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः ॥

(ऋ० मं० १० सू० १९ मं० ३)

२ यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते । येन जातानि जीवन्ति ।
यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद्विजिज्ञासस्व । तद् ब्रह्मेति । (तैत्ति० ३-१)

३ आसीदिदं तमोभूतमप्रज्ञातमलक्षणम् ।
अप्रतर्क्यमविज्ञेयं प्रसुप्तमिव सर्वतः ॥ १-५ ॥
ततः स्वयंभूर्भगवानव्यक्तो व्यञ्जयन्निदम् ।
महाभूतादिवृत्तौजाः प्रादुरासीत्तमोनुदः ॥ १-६ ॥
सोऽभिध्याय शरीरात् स्वात् सिसृक्षुः विविधाः प्रजाः ।
अप एव ससर्जादौ तासु बीजमवासृजत् ॥ १-८ ॥
तदण्डमभवद्धैमं सहस्रांशुसमप्रभम् ।
तस्मिन् जज्ञे स्वयं ब्रह्मा सर्वलोकपितामहः ॥ १-९ ॥

( मनुस्मृति)

(१) कृतकृत्य ईश्वर का बिना प्रयोजन सृष्टि में हस्तक्षेप
।।

(२) आत्मस्वातन्त्र्य का दब जाना ।

(३) कर्म की शक्ति का अज्ञान ।

इन भूलों को दूर करने के लिए व यथार्थ वस्तुस्थिति के लिए भगवान् महावीर ने बड़ी शान्ति व गम्भीरता-कर्मवाद का उपदेश दिया ।

(२) यद्यपि उस समय बौद्ध धर्म भी प्रचलित था, परन्तु जैसे ईश्वर कर्तृत्व का निषेध न था वैसे स्वीकार भी न इस विषय में बुद्ध एक प्रकार से उदासीन थे। उनका तथा उद्देश्य हिंसा को रोक, समभाव फैलाने का था।

उनकी तत्त्वप्रतिपादनसरणी भी तत्कालीन उस उद्देश्य नुरूप ही थी। बुद्ध भगवान स्वयं १ कर्म और उसका २ विपाक मानते थे, लेकिन उनके सिद्धान्त में क्षणिकवाद को स्थान था। इसलिए भगवान् महावीर के कर्मवाद के उपदेश का एक यह भी गूढ़ साध्य था कि– " यदि आत्मा को क्षणिकमात्र मान लिया जाय तो कर्म-विपाक की किसी तरह उपपत्ति हो नहीं सकती। स्वकृत कर्म का भोग और परकृत कर्म के भोग का अभाव तभी घट सकता है, जब कि आत्मा को न तो एकान्त नित्य माना जाय और न एकान्त क्षणिक।"

१– कम्मना वत्तती लोको कम्मना वत्तती पजा।
कम्मनिबंधना सत्ता रथस्साणीव यायतो ॥
(सुत्तनिपात, वासेट्ठसुत्त, ६१)

२– पं कम्मं ।

पुण्य, पाप आदि कई ऐसे शब्द हैं जो सब दर्शनों के लिए साधारण से हैं। जितने दर्शन आत्मवादी हैं और पुनर्जन्म मानते हैं उनको पुनर्जन्म की सिद्धि—उपपत्ति के लिये कर्म मानना ही पड़ता है। चाहे उन दर्शनों की भिन्न-भिन्न प्रक्रिया के कारण या चेतन के स्वरूप में मतभेद होने के कारण, कर्म का स्वरूप थोड़ा बहुत जुदा-जुदा जान पड़े, परन्तु इसमें कोई सन्देह नहीं कि सभी आत्मवादियों ने माया आदि उपर्युक्त किसी न किसी नाम से कर्म का अंगीकार किया ही है।

## ४ पुण्य-पाप की कसौटी

मिथ्यात्व, कषाय आदि कारणों से जीव के द्वारा जो किया जाता है वही 'कर्म' कहलाता है। कर्म का यह लक्षण उपर्युक्त भावकर्म द्रव्यकर्म, दोनों में घटित होता है। क्योंकि भावकर्म आत्मा का—जीव का वैभाविक परिणाम है, इससे उसका उपादान रूप कर्ता, जीव ही है और द्रव्यकर्म जो कि कार्मण जाति के सूक्ष्म पुद्गलों का विकार है उसका भी कर्ता, निमित्त रूप से जीव ही है। भावकर्म के होने में द्रव्य कर्म निमित्त है और द्रव्यकर्म में भावकर्म निमित्त। इस प्रकार उन दोनों का आपस में बीजांकुर की तरह कार्यकारण भाव सम्बन्ध है।

## ३ कर्म का स्वरूप

साधारण लोग यह कहा करते हैं कि—'दान, पूजन सेवा आदि क्रियाओं के करने से शुभ कर्म का (पुण्य का) बन्ध होता है और किसी को कष्ट पहुँचाने, इच्छाविरुद्ध काम करने आदि से अशुभ कर्म का (पाप का) बन्ध होता है। परन्तु पुण्य-पाप का निर्णय करने की मुख्य कसौटी यह नहीं है। क्योंकि किसी को कष्ट ... और दूसरे की इच्छा के विरु

करता हुआ भी मनुष्य, पुण्य उपार्जन कर सकता है। इसी तरह दान, पूजन आदि करने वाला भी पुण्य-उपार्जन न कर कभी-कभी पाप बांध लेता है। एक परोपकारी चिकित्सक, जब किसी पर शस्त्र-क्रिया करता है तब उस मरीज को कष्ट अवश्य होता है, हितैषी माता-पिता नासमझ लड़के को जब उसकी इच्छा के विरुद्ध पढ़ाने के लिये यत्न करते हैं तब उस बालक को दुःख सा मालूम पड़ता है, पर इतने ही से न तो वह चिकित्सक अनुचित काम करने वाला माना जाता है और न हितैषी माता-पिता ही दोषी समझे जाते हैं। इसके विपरीत जब कोई भोले लोगों को ठगने के इरादे से या और किसी तुच्छ-आशय से दान, पूजन, आदि क्रियाओं को करता है तब वह पुण्य के बदले पाप बांधता है। अतएव पुण्य-बन्ध या पाप-बन्ध की सच्ची कसौटी केवल ऊपर-ऊपर की क्रिया नहीं है, किन्तु उसकी यथार्थ कसौटी कर्ता का आशय ही है। अच्छे आशय से जो काम किया जाता है वह पुण्य का निमित्त और बुरे आशय से जो काम किया जाता है वह पाप का निमित्त होता है। यह पुण्य-पाप की कसौटी सब को एक-सी सम्मत है। क्योंकि यह सिद्धांत सर्वमान्य है कि—

"यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी।"

## ५ सच्ची निर्लेपता

साधारण लोग यह समझ बैठते हैं कि अमुक काम न करने से अपने को पुण्य-पाप का लेप न लगेगा। इससे वे उस काम को तो छोड़ देते हैं, पर बहुधा उनकी मानसिक क्रिया नहीं छूटती। इससे वे इच्छा रहने पर भी पुण्य-पाप के लेप से अपने को मुक्त नहीं कर सकते। अतएव विचारना चाहिए कि सच्ची निर्लेपता क्या है? लेप (बन्ध), मानसिक क्षोभ को अर्थात्

कषाय को कहते हैं। यदि कषाय नहीं है तो ऊपर की कोई भी क्रिया आत्मा को बन्धन में रखने के लिए समर्थ नहीं है। इससे उल्टा यदि कषाय का वेग भीतर वर्तमान है तो ऊपर से हजार यत्न करने पर भी कोई अपने को बन्धन से छुड़ा नहीं सकता। कषाय रहित वीतराग सब जगह जल में कमल की तरह निर्लेप रहते हैं पर कषायवान् आत्मा योग का त्याग रखकर भी तिल भर शुद्धि नहीं कर सकता। इसी से यह कहा जाता है कि आसक्ति छोड़ कर जो काम किया जाता है वह बन्धक नहीं होता। मतलब सच्ची निर्लेपता मानसिक क्षोभ के त्याग में है। यही शिक्षा कर्मशास्त्र से मिलती है, और यही बात अन्यत्र भी कही हुई है:-

> "मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः।
> बन्धाय विषयासङ्गि मोक्षे निर्विषयं स्मृतम्॥"
>
> ( मैत्र्युपनिषद् )

## ६ कर्म का अनादित्व

विचारक मनुष्य के मन में प्रश्न उठता है कि कर्म सादि है या अनादि? इसके उत्तर में जैन दर्शन का कथन है कि कर्म व्यक्ति की अपेक्षा से सादि और प्रवाह की अपेक्षा से अनादि है। यह सब का अनुभव है कि प्राणी चलते-फिरते, सोते-जागते, उठते-बैठते किसी न किसी तरह की हलचल किया ही करता है। हलचल का होना ही कर्मबन्ध की जड़ है। इससे यह सिद्ध होता है कि कर्म व्यक्तिशः आदि वाले ही हैं। किन्तु कर्म का प्रवाह कब से चला? यह कोई बतला नहीं सकता। भविष्यत् के समान भूतकाल की गहराई अज्ञात है। अज्ञात का वर्णन अनादि या अनन्त शब्द के सिवाय और किसी तरह से होना

असम्भव है । इसलिये कर्म के प्रवाह को अनादि कहे बिना दूसरी गति ही नहीं है । कुछ लोग अनादित्व की अस्पष्ट व्याख्या की उलझन से घबड़ा कर कर्म-प्रवाह को सादि बतलाने लग जाते हैं, पर वे अपनी बुद्धि की अस्थिरता से कल्पित दोष की आशंका करके उसे दूर करने के प्रयत्न में एक बड़े दोष को स्वीकार कर लेते हैं । वह यह कि कर्मप्रवाह यदि आदिमान् है तो जीव पहले ही अत्यन्त शुद्ध-बुद्ध होना चाहिए, फिर उसे लिप्त होने का क्या कारण ? और यदि सर्वथा शुद्ध-बुद्ध जीव भी कर्मलिप्त हो जाता है तो मुक्त हुए जीव भी कर्मलिप्त होंगे, ऐसी दशा में मुक्ति को सोया हुआ संसार ही कहना चाहिये । कर्म-प्रवाह के अनादित्व को और मुक्त जीव के फिर से संसार में न लौटने को सब प्रतिष्ठित दर्शन मानते हैं, जैसे:—

न कर्माविभागादिति चेन्नानादित्वात् ॥ ३५ ॥
उपपद्यते चाप्युपलभ्यते च ॥ ३६ ॥

( ब्रह्मसूत्र अ० २ पा० १ )

अनावृत्तिः शब्दात् अनावृत्तिशब्दात् ॥ २२ ॥

( ब्रह्मसूत्र अ० ४ पा० ४ )

### ७ कर्म-बन्ध का कारण

जैनदर्शन में कर्म-बन्ध के मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग ये पाँच कारण बतलाये गए हैं । इनका संक्षेप पिछले दो ( कषाय और योग ) कारणों मे [illegible]
अधिक संक्षेप करके कहा जाय तो [illegible]
कषाय ही कर्म-बन्ध का कारण है [illegible]
अनेक प्रकार हैं पर उन सब [illegible]
आध्यात्मिक विद्वानों ने उनके रा[illegible]

किन किन साधनों की अपेक्षा है ?

जैनशास्त्र में परम पुरुषार्थ-मोक्ष पाने के तीन साधन बतलाये हुए हैं:-(१) सम्यग्दर्शन (२) सम्यग्ज्ञान और (३) सम्यक्चारित्र। कहीं कहीं ज्ञान और क्रिया दो को ही मोक्ष का साधन कहा है। ऐसे स्थल पर दर्शन को ज्ञान का स्वरूप-ज्ञान का विशेष-समझ कर उससे जुदा नहीं गिनते। परन्तु यह प्रश्न होता है कि वैदिक दर्शनों में कर्म, ज्ञान, योग और भक्ति इन चारों को मोक्ष का साधन माना है, फिर जैन दर्शन में तीन या दो ही साधन क्यों कहे गए। इसका समाधान इस प्रकार है कि जैनदर्शन में जिस सम्यक् चारित्र को सम्यक् क्रिया कहा है उसमें कर्म और योग दोनों मार्गों का समावेश हो जाता है। क्योंकि सम्यक् चारित्र में मनोनिग्रह, इन्द्रियजय, चित्तशुद्धि, समभाव और उनके लिये किये जाने वाले उपायों का समावेश होता है। मनोनिग्रह, इन्द्रियजय आदि सात्विक यज्ञ ही कर्ममार्ग है और चित्त-शुद्धि तथा उसके लिये की जाने वाली सत्प्रवृत्ति ही योगमार्ग है। इस तरह कर्ममार्ग और योगमार्ग का सम्मिश्रण ही सम्यक् चारित्र है। सम्यक् दर्शन ही भक्तिमार्ग है, क्योंकि भक्ति में श्रद्धा का अंश प्रधान है और सम्यक् दर्शन भी श्रद्धारूप ही है। सम्यग् ज्ञान ही ज्ञान मार्ग है। इस प्रकार जैनदर्शन में बतलाये हुए मोक्ष के तीन साधन अन्य दर्शनों के सब साधनों का समुच्चय है।

—卐—

आत्मा का ग्रहण न होना ही उसका बाध है । परन्तु इसका समाधान सहज है । किसी विषय का बाधक प्रमाण वही माना जाता है जो उस विषय को जानने की शक्ति रखता है और अन्य सामग्री मौजूद होने पर उसे ग्रहण कर न सके । उदाहरणार्थ—आँख, मिट्टी के घड़े को देख सकती है, पर जिस समय प्रकाश, समीपता आदि सामग्री रहने पर भी वह मिट्टी के घड़े को न देखे, उस समय उसे उस विषय का बाधक समझना चाहिए ।

इन्द्रियाँ सभी भौतिक हैं । उनकी ग्रहण-शक्ति बहुत परिमित है । वे भौतिक पदार्थों में से भी स्थूल, निकटवर्ती और नियत विषयों को ही ऊपर-ऊपर से जान सकती हैं । सूक्ष्मदर्शक यन्त्र आदि साधनों की वही दशा है । वे अभी तक भौतिक प्रदेश में ही कार्यकारी सिद्ध हुये हैं । इसलिए उनका अभौतिक-अमूर्त-आत्मा को जान न सकना बाध नहीं कहा जा सकता । मन, भौतिक होने पर भी इन्द्रियों की अपेक्षा अधिक सामर्थ्यवान् है सही, पर जब वह इन्द्रियों का दास बन जाता है—एक एक इस तरह अनेक विषयों में बन्दर के समान दौड़ फिरता है—तब उसमें राजस व तामस वृत्तियाँ पैदा [illegible] सात्विक भाव प्रकट होने नहीं पाता । यह बात गीता श्लो० ६७ में भी कही हुई है—

> 'इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते ।
> तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि ॥'

इसलिये चञ्चल मन में आत्मा की भी स्फुरणा न[illegible]
यह देखी हुई बात है कि प्रतिबिम्ब ग्रहण करने व[illegible]
जिस दर्पण में वर्तमान है वह भी जब मलिन हो जाता है [illegible]
किसी भी वस्तु का प्रतिबिम्ब नहीं होता । इससे यह [illegible]
है कि बाहरी विषयों में दौड़ लगाने वाले अस्थिर मन [illegible]

मानना उचित है। जिस समय चेतनत्व शक्ति का विकास होने लगता है उसकी व्यक्ति होती है—उस समय जड़त्व शक्ति का तिरोभाव रहता है। सभी चेतन-शक्ति वाले प्राणी जड़ पदार्थ के विकास के ही परिणाम हैं। वे जड़ के अतिरिक्त अथवा स्वतन्त्र अस्तित्व नहीं रखते, किन्तु जड़त्व शक्ति का तिरोभाव होने से जीवधारी रूप में दिखाई देते हैं। ऐसा ही मन्तव्य हेकल आदि अनेक पश्चिमीय विद्वानों का भी है। परन्तु उस प्रतिकूल तर्क का निवारण अशक्य नहीं है।

यह देखा जाता है कि किसी वस्तु में जब एक शक्ति का प्रादुर्भाव होता है तब उसमें दूसरी विरोधिनी शक्ति का तिरोभाव हो जाता है। परन्तु जो शक्ति तिरोहित हो जाती है वह सदा के लिये नहीं, किसी समय अनुकूल निमित्त मिलने पर फिर भी उसका प्रादुर्भाव हो जाता है। इसी प्रकार जो शक्ति प्रादुर्भाव हुई होती है वह भी सदा के लिये नहीं। प्रतिकूल निमित्त मिलते ही उसका तिरोभाव हो जाता है। उदाहरणार्थ पानी के अणुओं को लीजिये। वे गरमी पाते ही भाप रूप में परिणत हो जाते हैं, फिर शैत्य आदि निमित्त मिलते ही पानी रूप में बरसते हैं और अधिक शीतत्व प्राप्त होने पर द्रवत्वरूप को छोड़ बर्फ रूप में घनत्व को प्राप्त कर लेते हैं।

इसी तरह यदि जड़त्व-चेतनत्व दोनों शक्तियों को किसी एक मूल तत्वगत मान लें, तो विकासवाद ही न ठहर सकेगा। क्योंकि चेतनत्व शक्ति के विकास के कारण जो आज चेतन (प्राणी) समझे जाते हैं वे ही सब, जड़त्व शक्ति का विकास होने पर फिर जड़ हो जायँगे। जो पाषाण आदि पदार्थ आज जड़ रूप में दिखाई देते हैं वे कभी चेतन हो जायँगे और चेतन रूप से दिखाई देने वाले मनुष्य, पशु-पक्षी आदि प्राणी कभी

असर बालक पर गर्भावस्था में ही पड़ना शुरू
भी सामने यही प्रश्न होता है कि बालक को ऐसे
संयोग क्यों हुआ ? और इसका क्या समाधान
बालक की योग्यता माता-पिता से बिल्कुल जुदा
होती है। ऐसे अनेक उदाहरण देखे जाते हैं,
बिल्कुल अपढ़ होते हैं और लड़का पूरा शिक्षित
विशेष क्या ? यहां तक देखा जाता है कि कि
पिताओं की रुचि, जिस बात पर बिल्कुल ही न
बालक सिद्धहस्त हो जाता है। इसका कारण
की परिस्थिति ही नहीं मानी जा सकती। क्योंकि
स्थिति और बराबर देख भाल होते हुए भी अने
में विचार व वर्तन की जुदाई देखी जाती है। य
यह परिणाम बालक के अद्भुत ज्ञान तन्तुओं का
यह शंका होती है कि बालक का देह माता-
शोणित से बना होता है, फिर उनमें अविद्यमान
बालक के मस्तिष्क में आये कहां से ? कहीं कहीं
सी ज्ञानशक्ति बालक में देखी जाती है रही, पर
है, कि ऐसा सुयोग क्यों मिला ? किसी किसी
जाता है कि माता-पिता को ये रचना बहुत बड़ी
उनके सौ प्रयत्न करने पर भी लड़का गँवार ही रह

यह सबको विदित ही है कि एक साथ-युगल
हुए दो बालक भी समान नहीं होते। माता-पिता
बराबर होने पर भी एक साधारण ही रहता है और
आगे बढ़ जाता है। एक का पिण्ड, रोग से

जाता है। एक की इच्छा सफल होती है और दूसरे को असफल।

जो शक्ति भगवान् महावीर में, बुद्ध में, शंकराचार्य में थी, वह उनके माता–पिताओं में न थी। हेमचन्द्र की प्रतिभा के कारण उनके माता–पिता नहीं माने जा सकते। उनके गुरु भी उनकी प्रतिभा के मुख्य कारण नहीं, क्योंकि देवचन्द्र सूरि के हेमचन्द्राचार्य के सिवाय और भी शिष्य थे, फिर क्या कारण है कि दूसरे शिष्यों का लोग नाम तक नहीं जानते और हेमचन्द्राचार्य का नाम इतना प्रसिद्ध है? श्रीमती एनी बेसेण्ट में जो शक्ति देखी जाती है वह उनके माता–पिताओं में न थी और न उनकी पुत्री में थी। अच्छा, और भी कुछ प्रामाणिक उदाहरणों को सुनिये।

प्रकाश की खोज करने वाले डॉ० यंग दो वर्ष की उम्र में पुस्तक को बहुत अच्छी तरह बांच सकते थे। चार वर्ष की उम्र में वे दो दफा बाइबल पढ़ चुके थे। सात वर्ष की उम्र में उन्होंने गणितशास्त्र पढ़ना आरम्भ किया था और तेरह वर्ष की अवस्था में लेटिन, ग्रीक, हिब्रू, फ्रेंच, इटालियन आदि भाषाएँ सीख ली थीं। सर विलियम रोवन हेमिल्टन इन्होंने तीन वर्ष की अवस्था में हिब्रू भाषा सीखना आरम्भ किया और सात वर्ष की अवस्था में उस भाषा में इतना नैपुण्य प्राप्त किया कि, डब्लीन कोट्रीनिटी कॉलेज के एक फेलो को स्वीकार करना पड़ा, कि कॉलेज में फेलो के पद के प्रार्थियों में भी उनके बराबर ज्ञान नहीं है। और तेरह वर्ष की वय में तो उन्होंने कम से कम तेरह भाषा पर अधिकार जमा लिया था। ई० सन् १८९२ में जनमी हुई एक लड़की ई० सन् १९०२ में दस वर्ष की अवस्था में एक नाटक मण्डल में सम्मिलित हुई थी। उसने उस अवस्था में [illegible] नाटक

सही, परन्तु मैं अपना उद्देश्य अवश्य सिद्ध करूंगा—यह भावना मनुष्य के हृदय में जितना बल प्रकटा सकती है उतना बल अन्य कोई भावना नहीं प्रकटा सकती। यह भी नहीं कहा जा सकता कि उक्त भावना मिथ्या है; क्योंकि उसका आविर्भाव नैसर्गिक और सर्वविदित है। विकासवाद भले ही भौतिक रचनाओं को देख कर जड़ तत्त्वों पर खड़ा किया गया हो, पर उसका विषय चेतन भी बन सकता है। इन सब बातों पर ध्यान देने से यह माने बिना संतोष नहीं होता कि चेतन एक स्वतंत्र तत्त्व है। वह जानते या अनजानते जो अच्छा बुरा कर्म करता है उसका फल, उसे भोगना ही पड़ता है और इसलिये उसे पुनर्जन्म के चक्कर में घूमना पड़ता है। बुद्ध भगवान् ने भी पुनर्जन्म माना है। पक्का निरीश्वरवादी अर्थात पण्डित निट्शे, कर्मचक्रकृत पूर्वजन्म को मानता है। यह पुनर्जन्म का स्वीकार आत्मा के स्वतंत्र अस्तित्व को मानने के लिये प्रबल प्रमाण है।

---

# अहिंसा की कसौटी

**कविरत्न श्री अमरचन्द्रजी महाराज**

---

चाहे जैन धर्म हो, चाहे कोई अन्य धर्म हो यदि गहराई के साथ अध्ययन, चिन्तन और मनन किया जाए तो एक बात स्पष्ट विदित होगी कि प्रत्येक धर्म का प्राण या हृदय अहिंसा में ही रहा हुआ है।

हमारा शरीर कितना ही बलवान् क्यों न हो, मजबूत क्यों न हो और लम्बा-चौड़ा भी क्यों न हो, जब तक उसमें दिल काम करता रहता है, हृदय टक-टक करता है, तभी तक यह शरीर चलता है और इसका एक-एक अंग हरकत करता है। तभी तक सारे शरीर पर हमारा अधिकार रहता है। किन्तु ज्यों ही हृदय की हरकत में जरा भी गड़बड़ हुई, हृदय का स्पन्दन जरा-सी देर के लिए भी रुका कि यह भारी भरकम शरीर सहसा बेकार हो जाता है। चलता-चलता सड़क पर ही लुढ़क जाता है।

हृदय, शरीर में छोटी-सी जगह रखता है, फिर भी सारे शरीर का उत्तरदायीत्व, सम्पूर्ण प्राणशक्ति, उसी में केन्द्रित है। हृदय धकधक करता रहेगा और रक्त को ठीक-ठीक फेंकता रहेगा तो प्राणों का संचार रहेगा शरीर रहेगा। यदि हृदय गुम हो जाय, उसकी हरकत बन्द हो जाय, वह काम करना छोड़ दे तो क्या शरीर रह सकेगा? मात्र लाश रह जायगी। शरीर तब तक रहता है जब तक आत्मा उसमें रहती है। आत्मा के निकल जाने के बाद शरीर, शरीर नहीं रहता। आगमों की परिभाषा

कहलाता। इसलिए कहते हैं कि आगमकार

चलते हैं और जिनके कदम देखकर आज हम चलते हैं वे कहते हैं कि जब तक शरीर में आत्मा है तभी तक शरीर,शरीर है । आत्मा जब निकल जाती है तो वह मिट्टी का ढेर है । भूतपूर्व के दृष्टिकोण से भले ही स्थूल भाषा में उसे शरीर कहते रहें । तो जो बात इस शरीर के सम्बन्ध में देखते हैं और सोचते हैं, वही धर्म के सम्बन्ध में भी है । कोई धर्म कितना ही ऊँचा क्यों न हो, उसका क्रियाकाण्ड कितना ही उग्र और घोर क्यों न हो, तपस्या कितनी ही तीव्र क्यों न हो और ऐसा जान पड़ता हो कि, दुनियां भर का बोझ उस धर्म या धर्मवीर ने अपने ऊपर ओढ लिया है, किन्तु जब तक उसमें अहिंसा की भावना रहेगी, जीवों के प्रति दया का झरना बहता रहेगा तभी तक वह धर्म वह क्रियाकाण्ड वह तप और वह परोपकार धर्म की कोटि में गिना जायगा । तभी तक सत्य भी धर्म है, दान भी धर्म है नवकारसी से लेकर छः महीने तक की तपस्या आदि क्रियाकाण्ड भी धर्म है । यदि उसमें से अहिंसा निकल जाय तो फिर वह धर्म नहीं रहेगा, धर्म की लाश रहेगी । वहां एक रूप में अधर्म ही होगा । अहिंसा मूल में रहनी चाहिए फिर चाहे वह थोड़ी हो या ज्यादा हो । न्यूनाधिक की बात यहां नहीं है । यहां तो यह बात है कि अहिंसा का जरा भी संग न रहे तो फिर वहां धर्म नहीं रह सकता ।

हमारा जीवन धर्ममय और विराट तब बनता है जब अहिंसा की भावनाएं उसमें लहराती हों, दूसरों पर अन्तःकरण से करुणा की वर्षा होती हो, और अपने जीवन के साथ दूसरों के जीवन को भी देख कर चलता हो, अर्थात् जैसे मुझे जीने का हक है उसी प्रकार दूसरों को भी जीने का हक है, यह महामन्त्र जीवन के कण-कण में गूंजता हो, हृदय से मेल रखते हुए चलता हो; तो समझ लो कि वहां अहिंसा है, और जहां यह अहिंसा रहेगी वहीं पर धर्म रहेगा । इस अहिंसा के अभाव में धर्म टिक ही नहीं सकता । इसी महाभाव की ओर संकेत करते हुए भगवान् महावीर ने प्रश्नव्याकरण सूत्र के संवरद्वार में कहां

अहिंसा का वर्णन किया है, उसे भगवती कहा है। कहा भी है–
'एसा सा भगवती अहिंसा जा सा भीयाणं विव सरणं।'

अहिंसा को भगवती का जो रूपक दिया है सो अर्थहीन नहीं है। अहिंसा वस्तुतः भगवत्स्वरूप है, पूज्य है। जितनी श्रद्धा तुम भगवान् के प्रति अर्पण करते हो जितना प्रेम और जितना स्नेह तुम्हारा भगवान् के प्रति होता है, उतना ही स्नेह और श्रद्धा साधक के मन में अहिंसा के प्रति भी होनी चाहिए। अहिंसा हमारे लिए पूजा की चीज है, वही हमारे लिए श्रद्धा की चीज है और भगवान् के दर्शन भी कब होंगे? जब कि अहिंसा के दर्शन कर लोगे तभी भगवान् के दर्शन होंगे। अहिंसा के तो दर्शन किये नहीं, अहिंसा की आंखें देखी नहीं और उसे ठुकराते चले, उसकी ओर से पीठ मोड़ते चले तो भगवान् के दर्शन कैसे होंगे?

तो सबसे बड़े भगवान् अन्दर बैठे हैं और उनके ऊपर विकार-वासनाओं का पर्दा पड़ा है। आत्म-देवता, जो सबसे बड़े भगवान् हैं, अन्दर ही तो बैठे हैं, इसी शरीर के अन्दर तो विराजमान हैं किन्तु दुर्भाग्य से अनादि काल से हिंसा का पर्दा पड़ा है। काला लबादा पहिन रक्खा है और वह पर्दा नख से शीश तक पड़ा हुआ है। फिर आत्म-देवता के दर्शन हों तो कैसे हों? अतः उस आत्म-देवता के दर्शन करना है तो हिंसा के काले पर्दे को उतारना होगा। जितने अंशों में यह कम होता जायगा, उतने ही अंशों में आत्मा के दर्शन होते जावेंगे और उतने ही अंशों में फिर भगवान्
क[illegible]
[illegible]
[illegible]

अहिंसा भगवती की पूजा के लिए कहीं भटकने की

नहीं। किसी खास समय की जरूरत नहीं। दुकान में बैठे हो तब भी उसकी पूजा करो, मकान में भी उसी को सामने रक्खो। आँखों से जरा-सी देर के लिए भी ओझल न होने दो। जीवन के प्रत्येक क्षण में और प्रत्येक व्यापार में अहिंसा की प्रतिष्ठा करो। अपनी मनोवृत्तियों को, अपने कर्मों को, अहिंसा की तराजू पर ही तोलो। अहिंसा के प्रति गहरी और आग्रह-भरी भावना चित्त में उत्पन्न करो। इस प्रकार हर जगह और हर समय उसकी पूजा होनी चाहिए। आचार्य समन्तभद्र, जो जैनों में एक बहुत बड़े दार्शनिक हो चुके हैं और जिनकी विचारधाराएँ गम्भीर रूप में हमारे सामने आई हैं, बोले तो आत्मा की झाँकी खोल कर बातें कीं। वे बोले:—

अहिंसा भूतानां जगति विदितं ब्रह्म परमम्।

—बृहत्स्वयम्भूस्तोत्र

यह परमब्रह्म, परमेश्वर, परमात्मा कौन है? कहाँ है? और किस रूप है? इस प्रश्नावली के उत्तर में आचार्य कहते हैं—इस संसार के प्राणियों के लिए साधारण प्राणियों के लिए भी और जो विशिष्ट साधक हैं उनके लिए भी साक्षात् परमब्रह्म तो अहिंसा है। यदि उसकी उपासना नहीं कर सके, सेवा नहीं कर सके तो भगवान् की उपासना या सेवा करने के लिये जो तुम चले हो तो अविवेक हो सकता है, भ्रान्ति हो सकती है; किन्तु सच्ची उपासना एवं सेवा नहीं हो सकती।

अहिंसा को जब भगवान् कहा है तो वह अपने आप में स्वतः अनन्त हो गई। क्योंकि जो भगवान् होता है, वह अनन्त होता है। जिसका अन्त आ गया वह भगवान् कैसा? जिसकी सीमा बँध गई वह और कुछ भले हो, किन्तु भगवान् नहीं हो सकता। आत्मा में अनन्त गुण हैं। भगवान् होने के लिए उनमें से प्रत्येक गुण को भी अपने असली रूप में अनन्त होना चाहिए। आत्मा में एक गुण ज्ञान

है। जब यह ज्ञान-गुण अनन्त-असीम बन जाता है तभी भगवान्
कहा जा सकता है। इसी प्रकार चारित्र में जब अनन्तता आ जाती
है, दर्शन गुण, वीर्य और दूसरे प्रत्येक गुण जब अनन्त बन जाते हैं
तब साधक को भगवत्स्वरूप की प्राप्ति होती है। अहिंसा जब भगवान्
है, परम ब्रह्म है, तो अनन्त है और जब अनन्त है तो उसकी पूरी व्याख्या
हम जैसे साधारण जीव न जान पाते हैं और न कह पाते हैं। केवल-
ज्ञानी भी अहिंसा के पूर्ण रूप को जानते तो हैं किन्तु वाणी के द्वारा
पूर्ण कथन वे भी नहीं कर सकते। इस भूमण्डल पर अनन्त, तीर्थङ्कर
अवतरित हो चुके हैं किन्तु अहिंसा का परिपूर्ण रूप जानते हुए भी
किसी के द्वारा नहीं कहा जा सका, तो मुझ जैसे को तो कहना आ
ही कहां सकता है! हम तो अहिंसा को अच्छी तरह जान भी कहां पाये
हैं, उसके अनन्त रूप की झांकी देख भी कहां पाये हैं?

फिर भी अहिंसा की विराट झांकी हमारे सामने आई है और
इतनी बड़ी वह झांकी है कि सम्भव है दूसरों के सामने न आई हो।
वह इतनी विशाल और विस्तृत झांकी है, जो हमारे लिए तो बड़ी से
बड़ी है। हम जब पढ़ते हैं और शास्त्रों की बातें करते हैं जान
पड़ता है बड़ी बारीकी में घूम कर चले गए। मगर जिन्होंने
उसे जाना है और कहा है वे बतलाते हैं कि—यह तो
अनन्तवां भाग ही कहा गया है। महासमुद्र में से एक ही बूंद
बाहर फेंका गया है। पर अनन्तवां भाग ही कहा गया है! वह
अनन्तवां भाग और एक बूंद भी, जो शास्त्रों में आया है, बड़े
विस्तार में है। वह पूरा पढ़ा भी नहीं गया; समझा भी नहीं गया
किन्तु जो भी कुछ थोड़ा-सा पढ़ा और समझा गया है, वह भी आप
को समझाया नहीं जा सकता। फिर भी जो कुछ समझाया जा रहा
है वह भी बहुत बड़ी बात है और उसे आपको धैर्य के साथ
समझना है।

उस विराट अहिंसा के स्वरूप को आपको समझना है और स्व

कहता है कि आपको मानव बनना है या दानव बनना है ? जब मनुष्य के सामने मानवता और दानवता में से किसी एक को चुन लेने का सवाल खड़ा होता है तब अहिंसा सामने आ कर खड़ी हो जाती है। अनन्त-अनन्त काल से यह संकल्प ही मन में उत्पन्न नहीं हुआ।

अनादि काल से प्राणी दानवता के कुपथ पर भटक रहा है और कहीं-कहीं तो दानवता के आवेश में इतनी हिंसा की कि जमीन को निरीह प्राणियों के खून से तर किया। फिर भी उसे यह संकल्प नहीं आया कि मैं मानव बनूं या दानव बनूं ? यह जीव एक दिन उस अवस्था में भी पहुंचा कि बाहर से जरा भी हिंसा नहीं का, उस एकेन्द्रिय और निगोद दशा में कि जहाँ अपना रक्षण करना भी अपने लिए मुश्किल हो गया। वहाँ तो यह संकल्प आता ही क्या कि मुझे मानव बनना है या दानव ? राक्षस बनना है या इन्सान ? संसार चक्र में भटकता हुआ यह प्राणी किस-किस गति एवं स्थिति में नहीं रहा है ? इस असीम संसार में जितनी भी गति-स्थितियाँ योनियाँ हैं, उन सब में एक-एक बार नहीं, अनन्त-अनन्त बार यह गया, रहा, मगर किसी भी स्थिति में यह संकल्प नहीं जागा कि मुझे बनना क्या है—मानव या दानव ? जिस दिन आत्मा के सामने यह प्रश्न खड़ा होता है कि मुझे क्या बनना है, उसी समय अहिंसा सामने आती है और कहती है—तुझे इन्सान बनना है तो मुझे स्वीकार कर मेरा अनुसरण कर, मेरे चरणों की पूजा कर मेरे चरणों पर अपना जीवन उत्सर्ग कर।

अपनी जिन्दगी को यदि इन्सानियत के महान साँचे में ढालना है और मानवता के महान स्वरूप को प्राप्त करना है तो समझ ले अहिंसा के बिना मानव नहीं बन सकता। इन मिट्टी के ढेर को अनन्त बार लिया और छोड़ दिया। इसके लेने और छोड़ देने से मानवता नहीं आती। जब अहिंसा के भाव आएँगे, प्रेम के भाव आएँगे

श्रूयतां धर्मसर्वस्वं श्रुत्वा चैवावधार्यताम् ।
आत्मनः प्रतिकूलानि, परेषां न समाचरेत् ॥

धर्म के रहस्य को सुनो और जितने भी मत-मतान्तर हैं, सब की बातें सुनो। कहीं इधर-उधर जाने-आने से धर्म भागता नहीं है। दूसरे के धर्म को भी मालूम करो। पर सब धर्मों का निचोड़ एक ही है कि अपनी आत्मा के प्रतिकूल जो बातें मालूम होती हों, जिन बातों से तुम्हारे मन में पीड़ा उत्पन्न होती हो, वह बातें-गाली देना, अपमान करना, नुकसान पहुँचाना, कष्ट पहुँचाना आदि तुम दूसरों के लिए भी न करो। यही सब से बड़ा धर्म है, अहिंसा है। जो व्यक्ति के अहम् भाव को व्यक्ति के अन्दर से निकाल कर प्राणी मात्र में बिखेर देता है, व्यक्ति के भीतर सीमित स्नेह की संकीर्ण वृत्ति को विशालता और विराटता प्रदान करता हुआ चलता है और अन्त में जगत के कोने-कोने में उसे फैला देता है वही सच्चा धर्म है।

आज की सब से बड़ी समस्या क्या है? संसार क्यों चक्कर में पड़ा है? नित्य नये नये संघर्षों का जन्म क्यों हो रहा? वर्गगत संघर्ष क्यों दैत्य की तरह भयानक होकर परेशान और भयभीत कर रहे हैं? इन सब के मूल में एक ही चीज है और वह यह कि हमारे अन्दर वह धर्म आज सजीव नहीं रह गया है। मनुष्य अपनी वासना के लिए खाने-पीने के लिए दूसरों को बर्बाद कर रहा है-नेस्तनाबूद कर रहा है। उसके लिए कुचली जा रही हैं दूसरों की जिन्दगियाँ तो भले कुचलें, किन्तु मेरा घर भर जाना चाहिए। मेरी जिन्दगी को आराम मिल जाना चाहिए। इस प्रकार मनुष्य अपने अन्दर बंद हो गया है, फलतः उसे नहीं मालूम कि दूसरों पर कैसी गुजर रही है। तो ऐसा प्रेम, अपने अन्दर जागता हुआ भी प्रेम नहीं, स्वार्थ है मोह है और अज्ञान अज्ञान की ८। [illegible] धर्म नहीं है इसी को

लेकिन आज संसार की यह दुर्दशा है। वही प्रेम जब दूसरों के लिए हृदय में काम लेगा, करुणा की धारा में बहेगा और समष्टि के रूप में फैलता जायगा तो वही अहिंसा के सांचे में ढलता जायगा।

जो आदमी अपने अन्दर बन्द हो गया है, स्वार्थों से घिर गया है और जिसे अपनी ही जरूरतें और चीजें महत्त्वपूर्ण मालूम होती हैं और उनकी पूर्ति के लिए दूसरों की जिन्दगी की लापरवाही करता है और ऐसी लापरवाही करता है जैसी एक नशेबाज ड्राइवर। मान लीजिए एक ड्राइवर है। उसने नशा कर लिया है वह मोटर में बैठ जाता है और पूरी रफ्तार में मोटर छोड़ देता है। अब मोटर दौड़ रही है और ड्राइवर को भान नहीं है कि इस रास्ते पर दूसरे भी चलने वाले हैं। दूसरों के जीवन भी इस सड़क पर घूम रहे हैं, वे मेरी बेहोशी से कुचले जा सकते हैं। वह तो नशे की मस्ती में झूम रहा है और मोटर उसकी तीव्रतम वेग के साथ दौड़ी जा रही है। क्या यह ड्राइवर सच्चा और ईमानदार ड्राइवर है? नहीं, कभी नहीं। इसी प्रकार जो मनुष्य अपने लिए स्वार्थ या वासना का प्याला चढ़ा लेता है और अपनी जीवन-गाड़ी को उन्मुक्त एवं तीव्र गति से छोड़ देता है कि दूसरे जीवन कुचले जा रहे हैं, मर रहे हैं, इसकी उसे तनिक भी चिंता नहीं है वह मनुष्य भी सच्चा मनुष्य नहीं है।

गाड़ी को तेज रफ्तार में छोड़ने पर कोई दुर्घटना या खतरा हो सकता है अतः उसे ब्रेक लगाकर चलाना चाहिए। जिस मोटर गाड़ी में ब्रेक न लगा हो क्या उस गाड़ी को चलाने का अधिकार मिल सकता है? ब्रेकहीन गाड़ी चलाना दण्डनीय है। जीवन की गाड़ी को भी संयम का ब्रेक लगाओ। संयम का ब्रेक लगने पर जीवन-गाड़ी स्वयं भी सुरक्षित रहती है और दूसरों को भी सुरक्षित रखती है। हां, तो कोई ड्राइवर सोच समझकर मोटर चला रहा है, नशा

रखता है और दिमाग को तरोताजा रख कर चला रहा है और मोटर को जैसे तैसे मरते-मारते ठिकाने पहुँचा देना मात्र ही उसका लक्ष्य नहीं है, किन्तु सड़क पर किसी को किसी प्रकार का नुकसान भी नहीं होने देता और सकुशल ठिकाने पहुँच जाता है तो वही सच्चा और होशियार ड्राइवर है। फिर भी मनुष्य-मनुष्य है, कभी भूल हो जाती है, अस्तु उससे बचाने का पूरा प्रयत्न करने पर भी कोई फेंट में आ ही गया या जब सामने कोई आया और उसने ब्रेक लगाया मगर ब्रेक फेल हो गया और गाड़ी नहीं रुकी, तो ऐसी स्थिति में कहा सकता है कि वह उस हिंसा के पाप का भागी नहीं हुआ।

हाँ तो आप भी जीवन की गाड़ी लेकर चल रहे हैं। गाड़ी को घर से बाहर न निकाल कर केवल घर के गैरेज में बन्द कर देना, ही मोटर गाड़ी का उपयोग नहीं है। मोटर का उपयोग तो मैदान में चलाना है। किन्तु चलाने का उचित विवेक रहना चाहिये। इसी प्रकार जीवन में भी मन को बन्द करके सुला दो, जीवन की सारी हरकतें बन्द कर दो और शरीर को एक मांस-पिण्ड बनाकर कि जिन्दा लाश हूँ, मुर्दे की तरह निष्क्रिय पड़े रहना कोई धर्म नहीं है।

महावीर कहते हैं—जीवन को चलाने की मनाई नहीं है। गृहस्थ हो तो उस रूप में गाड़ी को चलाने का हक है और साधु हो तो भी चलाने का हक है किन्तु चलाते वक्त नशा मत करो बेभान न बनो। मस्तिष्क को साफ और तरोताजा रक्खो। खयाल रक्खो कि जीवन की यह गाड़ी किसी से टकरा न जाय। स्वयं या अनुचित हद से किसी को कुछ नुकसान न पहुँच जाय।

तो इन सब बातों को ध्यान में रख कर ही जीवन की गाड़ी

चलाना चाहिए। फिर भी कदाचित् भूल हो जाय और हिंसा हो गई तो क्षम्य हो सकते हो, किन्तु अन्धे बन कर चलाओगे तो क्षम्य नहीं हो सकोगे।

एक बार गौतम ने भगवान् से प्रश्न किया। उन्होंने अपने ही लिए नहीं किन्तु समस्त विश्व के लिए पूछा-भगवन्! जीवन में कहीं पाप न लगे, ऐसी राह बताइए क्योंकि जीवन पापमय है। चलते हुए भी पाप लगता है।

—तो खड़े रहो।

—खड़े खड़े भी पाप लगता है।

—अच्छा, बैठ जाओ।

—पाप तो बैठने पर भी लगता है।

—अच्छा, पड़ जाओ। सारे शरीर को मुर्दे की तरह पड़ा रखो।

—पड़े पड़े भी पाप लगता है।

—तो मौन धारण कर लो। चुप रहो। बोलो मत। खाओ पीओ मत।

क्या यही जीवन का अर्थ है? किन्तु जैन-धर्म के समाधान करने की यह पद्धति नहीं है। भगवान् यह नहीं कहते कि चलने से पाप लगता है तो खड़े हो जाओ। इस पर भी पाप लगे तो बैठ जाओ और फिर पसर जाओ और इस तरह जीवन को समाप्त कर दो। भगवान के धर्म में सच्चा साधक वह नहीं है, जो इधर 'वोसिरे' कहे और उधर एक जहर की पुड़िया खा ले। बस राम नाम सत्य! न जीवन रहे और न जीवन की हरकत रहे। जैन धर्म तो यह कहता